# प्रकाशकीय निवेदन।

जैन समाजको यह बतानेकी आवश्यकता नहीं है कि मोक्षशास्त्र कितना महत्वपूर्ण ग्रन्थ है। मोक्षशास्त्र-तत्वार्थसूत्र पर बीसों छोटी बड़ी टीकाएँ हुई हैं, और इसीके आधारपर कई ग्रन्थ लिखे गये हैं। सर्वार्थ-सिद्धि, राजवार्तिक, श्लोकवार्तिक, अर्थप्रकाशिका आदि ग्रन्थ इसीका टीकाएँ तो हैं। इस मोक्षशास्त्रको बालकोंसे लेकर महापंडित तक पढ़ते हैं। बहुत समयसे इसकी बालकोपयोगी टीकाकी आवश्यकता थी। अतः सर्व प्रथम स्व० पं० पन्नालालजी बाकलीवालने इसकी बालबोधिनी टीका की थी। उसके बाद भी १-२ टीकाएँ प्रगट हुई, मगर वे बहुत अपूर्ण थीं।

इसलिये हमारे अनुरोधसे साहित्याचार्य पं० पन्नालालजी जैन "वसन्त" सागरने यह सुबोध, सरल एवं सर्वांग-सुंदर टीका तैयार की। यह टीका इतनी उत्तम सिद्ध हुई कि मात्र एक वर्षमें ही प्रथमावृत्ति समाप्त होगई, और इस अपार मँहगाईमें भी हमें इसकी यह दूसरी आवृत्ति छपानी पड़ी है।

इस द्वितीयावृत्तिमें प्रथमावृत्तिकी प्रायः तमाम त्रुटियाँ दूर कर दी गई हैं। तथा अढ़ाईद्वीप और तीन लोककी रचनाके सुंदर नकशे भी बढ़ा दिये गये हैं। अन्तमें तीनों परीक्षालयोंके प्रश्नपत्र और प्रारम्भमें सूत्रपाठ जोड़नेसे इसका महत्व विशेष बढ़ गया है।

कागज़की इस घोर मँहगीमें भी हमने इस आवृत्तिके बढ़ जानेका भय नहीं किया है और छात्रो तथा स्वाध्यायप्रेमियोंको संतुष्ट करनेके लिये इसे सर्वांग-सुंदर बनानेका प्रयत्न किया है। इसके विद्वान टीकाकार पं० पन्नालालजी जैन साहित्याचार्यके परिश्रमके लिये हम आपके अत्यंत आभारी हैं। आशा है, प्रत्येक पाठशाला, स्कूल, बोर्डिंग, विद्यालय, आश्रम और गुरुकुल आदि सभी जैन शिक्षासंस्थाओंमें अब यही टीका चालू की जायगी जिससे विद्यार्थियोंका ज्ञान विषद और स्पष्ट बन सके।

सूरत
वीर सं० २४६८
श्रावण वदी ५
ता० १-८-४२

निवेदकः
मूलचन्द किसनदास कापड़िया,
—प्रकाशक।

# अनुवादकके दो शब्द।

"तत्त्वार्थसूत्र" जैनागममे अत्यन्त प्रसिद्ध शास्त्र है। इसकी रचना-शैलीने तत्कालिक तथा उसके बादके समस्त विद्वानोंको अपनी ओर आकृष्ट किया है। यही कारण है कि उसके ऊपर पूज्यपाद, अकलङ्कस्वामी तथा विद्यानन्दी आदि आचार्योंने महाभाष्य रचे है। तत्त्वार्थसूत्र जिस तरह दिगम्बर आम्नायमे सर्वमान्य है उसी तरह श्वेताम्बर आम्नायमे भी सर्वमान्य है। दिगम्बर सम्प्रदायमें इसके कर्ताको "उमास्वामी" और श्वेताम्बर आम्नायमें "उमास्वाति" कहते है।

हम सुकुमारमति बालकोंको 'त' और 'म' के झगडेमे न डालकर केवल ग्रन्थ प्रतिपादित विषयसे परिचित कराना चाहते है।

इस ग्रन्थम आचार्य उमास्वामीने पथभ्रान्त ससारी पुरुषोंको मोक्षका सच्चा मार्ग बतलाया है-"सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्ग." अर्थात् सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनोंकी एकता ही मोक्षका मार्ग है। मोक्षमार्गका प्ररूपक होनेके कारण ही इसका दूसरा नाम 'मोक्षशास्त्र' भी प्रचलित होगया है। मोक्षमार्ग-सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रका इस ग्रन्थमें विशद विवेचन किया गया है।

प्रथम अध्यायमे सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानका विवेचन है। दूसरे अध्यायमें सम्यग्दर्शनके विषयभूत जीवतत्वके असाधारण भाव, लक्षण, इन्द्रियां, योनि, जन्म तथा शरीरादिका वर्णन है। तीसरे अध्यायमे जीवतत्त्वका निवासस्थान बतलानेके लिये पाताललोक, नरकलोक और मध्यमलोकका सुन्दर प्ररूपण है। चतुर्थ अध्यायमे ऊर्ध्वलोक तथा चार प्रकारके देवोंके निवासस्थान, भेद, आयु, शरीर आदिका वर्णन किया गया है। पाचवें अध्यायमे अजीव तत्वका सुन्दर निरूपण है। छठवें अध्यायमे आस्रवका वर्णन करते हुए आठों कर्मोंके आस्रवके कारण बतलाये है

जो सर्वथा मौलिक हैं। सातवें अध्यायमें शुभास्रवका वर्णन करनेके लिये सर्वप्रथम व्रत सामान्यका स्वरूप बतलाकर श्रावकाचारका स्पष्ट वर्णन किया गया है। आठवें अध्यायमें बन्ध तत्वके प्रकृति, स्थिति, अनुभाग और प्रदेश नामक भेदोंका रोचक व्याख्यान है। नवमें अध्यायमें संवर और निर्जरा तत्वका वर्णन है। दोनों तत्वोंका वर्णन अपने ढंगका निराला ही है। और दशवें अध्यायमें मोक्षतत्वका सरल संक्षिप्त विवेचन किया गया है। संक्षेपमें इस ग्रन्थमें सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र तथा उनके विषयभूत जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्षतत्वका वर्णन है।

अभीतक जैन सम्प्रदायमें धर्मशास्त्रके जितने ग्रन्थ देखनेमें आये हैं उन सबमें तत्वोंका निरूपण दो रीतियोंसे किया गया है। एक रीति तो वह है जिसे आचार्य श्री उमास्वामीने प्रचलित किया है और दूसरी रीति वह है जिसे आचार्य नेमिचन्द्राचार्यने धवलसिद्धान्तके आधार पर गोमटसारमें बीस प्ररूपणाओंका वर्णन करते हुए प्रचलित किया है। तत्वनिरूपणकी दोनों रीतियां उत्तम है, अपने २ ढंगकी अनुपम है इसमें सन्देह नहीं, परन्तु आचार्य उमास्वामी द्वारा प्रचलित हुई रीतिको उनके बादके विद्वानोंने जितना अपनाया है—अपनी रचनाओंमे उस रीतिको अपनाया है उतना दूसरी रीतिको नहीं अपनाया। गोम्मटसारकी शैलीका गोम्मटसार ही है अथवा उसका मूलभूत धवलसिद्धान्त, परन्तु उमास्वामीकी शैलीसे तत्वप्रतिपादन करनेवाले अनेक ग्रन्थ हैं। पूज्यपाद, अकलंक, विद्यानन्दी तो उनके व्याख्याकार-भाष्यकार ही कहलाये, परन्तु अमृतचन्द्रसूरि, शान्तिगत्याचार्य जिनसेन आदिने भी अपने ग्रन्थोंमे उसी पद्धतिको अपनाया है। अस्तु, इन सब बातोंसे प्रकृत ग्रन्थ और आचार्य उमास्वामीका गौरव अत्यन्त बढ गया है।

मोक्षशास्त्र–तत्वार्थसूत्रके ऊपर अनेक टीकाएं प्रकाशित हो चुकी हैं, जो एकसे एक उत्तम है। परन्तु फिर भी छात्रोंको कई विषय समझनेमें कठिनाई पड़ती थी। अत उनकी कठिनाइयोंको कुछ अंशोंमे दूर करनेके लिये मैंने प्रयत्न किया है।

पुस्तकको टिप्पणी, नोट, चार्ट, नकशा तथा आवश्यक भावार्थ

वगैरहसे सरल और रोचक बनानेका उद्योग किया गया है। यदि छात्रोंको कुछ अंशोंमें लाभ हुआ तो मैं अपने परिश्रमको सफल समझूँगा।

प्रमाद एवं अज्ञानसे अनेक त्रुटियोंका रह जाना सम्भव है। अतः विद्वद्गण मुझे क्षमा करते हुए सौहार्दभावसे उन त्रुटियोंसे सूचित करनेकी कृपा करें, जिससे आगामी सस्करणमें वे त्रुटियां न रह सकें।

मोराजी भवन,
सागर।
३-६-१९४१

विनीत—
पन्नालाल जैन।

---

# द्वितीयावृत्ति।

## आभार--प्रदर्शन।

प्रिय महानुभाव!

एक वर्षके भीतर ही **मोक्षशास्त्र सचित्र और सटीककी** द्वितीयावृत्ति आप लोगोंके करकमलोंमें समर्पित करते हुए मुझे अत्यन्त हर्ष होता है। प्रथमावृत्ति पर जिन अनेक विद्वानोंने शुभ सम्मतियां भेजी थीं मैं उन सबका हृदयसे आभारी हू।

प्रथम आवृत्तिमें जो विषय स्पष्ट करनेसे रह गये थे, उन्हे इस आवृत्तिमे स्पष्ट कर दिया है तथा जो अशुद्धिया रह गई थीं उन्हें भी यथाशक्ति दूर कर दिया है। छात्रों तथा अन्य पाठकोंकी सुविधाके लिये प्रारम्भमे मूल सूत्र पाठ भी जोड़ दिया है। अबकी बार चार्ट भी यथास्थान लगा दिये हैं जिससे विषय समझनेमें सुविधा होगी।

मैं उन विद्वानोंका अत्यन्त आभारी हू जिन्होंने प्राइवेट पत्रों तथा समालोचनाओं द्वारा रही हुई अशुद्धियोंकी ओर हमारा ध्यान आकृष्ट किया, इस आवृत्ति उनके लिखे अनुसार सुधार भी कर दिये हैं। फिर भी त्रुटियोंका रह जाना असभव नहीं, अतः मैं विद्वानोंसे क्षमा मांगता हुआ रुचिपूर्वक अध्ययन अध्यापन करनेकी प्रार्थना करता हू।

सागर, ता० १-८-४२ ]

—पन्नालाल जैन।

# मोक्षशास्त्रके रचयिता-
# --श्री उमास्वामीजी।

आचार्यप्रवर उमास्वामीका नाम 'तत्वार्थसूत्र' नामक ग्रन्थके कारण अजर अमर है। यह ग्रन्थ जैनोंकी 'बाईबिल' है और खूबी यह है कि संस्कृत भाषामें सबसे पहला यही ग्रन्थ है। सचमुच आचार्य उमास्वामीने ही जैनसिद्धान्तको प्राकृतसे संस्कृत भाषामें प्रकट करनेका श्रीगणेश किया था और फिर तो इस भाषामें अनेकानेक जैनाचार्योंने ग्रन्थ रचना की।

श्री उमास्वामीकी मान्यता जैनोंके दोनों सम्प्रदायों-दिगम्बर और श्वेताम्बरोंमें समान रूपसे है। और उनका 'तत्वार्थसूत्र' ग्रन्थ भी दोनों सम्प्रदायोंमे श्रद्धाकी दृष्टिसे देखा जाता है।

किन्तु ऐसे प्रख्यात आचार्यके जीवनकी घटनाओंका ठीक हाल ज्ञात नहीं है। श्वेताम्बरीय शास्त्रोंसे यह जरूर विदित है कि न्यग्रोधिका नामक नगरीमे उमास्वातिका जन्म हुआ था। उनके पिताका नाम स्वाति और माताका नाम वात्सी था। वह कौभीषणी गोत्रके थे, जिससे उनका ब्राह्मण या क्षत्री होना प्रगट है। उनके दीक्षागुरु ग्यारह अंगके धारक घोषनंदि श्रमण थे और विद्याग्रहणकी दृष्टिसे उनके गुरु मूल नामक वाचकाचार्य थे। उमास्वाति भी वाचक कहलाते थे और उन्होंने 'तत्वार्थसूत्र' की रचना कुसुमपुर नामक नगरमे की थी।

दिगम्बर शास्त्रोंमे उनके गृहस्थ जीवनका कुछ भी पता नहीं चलता है। साधु रूपमें वह श्री कुन्दकुन्दाचार्यके पट्ट शिष्य बताये गये हैं और श्री 'तत्वार्थसूत्र' की रचनाके विषयमे कहा गया है कि सौराष्ट्र देशके मध्य ऊर्जयन्तगिरिके निकट गिरिनगर नामके पत्तनमे आसन्न भव्य, स्वहितार्थी, द्विजकुलोत्पन्न श्वेतांबर भक्त 'सिद्धय्य' नामक एक विद्वान श्वेतांबर मतके अनुकूल सकल शास्त्रका जाननेवाला था, उसने 'दर्शनज्ञानचारित्राणि

मोक्षमार्ग ' यह एक सूत्र बनाया और उसे एक पाटियेपर लिख छोडा। एक समय चर्यार्थ श्री गृद्धपिच्छाचार्य 'उमास्वामी' नामके धारक मुनिवर आए और उन्होंने आहार लेनेके पश्चात् पाटियोंको देखकर उसमें उक्त सूत्रके पहले ' सम्यक् ' शब्द जोड दिया।

जब वह सिद्धय्य विद्वान् वहांसे अपने घर आया और उसने प्रसन्न होकर अपनी मातासे पूछा कि, किन महानुभावने यह शब्द लिखा है ? माताने उत्तर दिया कि एक महानुभाव निर्ग्रन्थाचार्यने यह बनाया है। इसपर वह गिरि और अरण्यको ढूढता हुआ उनके आश्रममें पहुचा और भक्तिभारसे नम्रीभूत होकर उक्त मुनिमहाराजसे पूछने लगा कि आत्माका हित क्या है ? मुनिराजने कहा—' मोक्ष ' है। इसपर मोक्षका स्वरूप और उसकी प्राप्तिका उपाय पूछा गया, जिसके उत्तररूपमें ही इस ग्रन्थका अवतार हुआ है। इसी कारण इस ग्रन्थका अपर नाम ' मोक्षशास्त्र ' भी है। कैसा अच्छा वह समय था, जब दिगम्बर और श्वेताम्बर आपसमें प्रेमसे रहते हुए धर्मप्रभावनाके कार्य कर रहे थे। श्वेताम्बर उपासक सिद्धय्यके लिये एक निर्ग्रन्थाचार्यका शास्त्ररचना करना इसी वात्सल्यभावका द्योतक है। यह निर्ग्रन्थाचार्य श्री उमास्वामीके अतिरिक्त और कोई न था।

इसके अतिरिक्त धर्म और सबके लिय उनने क्या क्या किया, यह कुछ ज्ञात नहीं होता। इस कारण इन महान् आचार्यके विषयमें इस संक्षिप्त वृत्तान्तसे ही संतोष धारण करना पडता है। दिगम्बर सम्प्रदायमें वह श्रुतिमधुर ' उमास्वामी ' और श्वेताम्बर सम्प्रदायमे वह 'उमास्वाति' के नामसे प्रसिद्ध हैं।

—बा० कामताप्रसादजी कृत " वीर पाठावलि " से।



# नक्शे, चित्र और चार्टोंकी सूची।


| क्रम | पृष्ठ | क्रम | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| १–मतिज्ञानके ३३६ भेद | १५ | १५–देवगति व्यवस्था (भवनत्रिक) | ८४ |
| २–अगप्रविष्ट श्रुतज्ञान विस्तार... | १६ | १६–देवगति व्यवस्था (वैमानिक) | ८६ |
| ३–अवधिज्ञानके भेद... . | २० | १७–षट्द्रव्यका चित्र | ८८ |
| ४–मन पर्यय ज्ञानके भेद... ... | २१ | १८–द्रव्य विभाग .. ... | ८९ |
| ५–त्रेपन भाव .. .. .. | ३१ | १९–सांपरायिक आस्रवके ३९ भेद | १०८ |
| ६–उपयोगके भेद .. | ३३ | २०–श्रावकके बारह व्रत. . . | १२८ |
| ७–योनि भेद और उनके स्वामी | ४२ | २१–अतिचार प्रदर्शन . | १३७ |
| ८–शरीर भेद, स्वामी और जन्म . | ४८ | २२–आस्रवके ५७ भेद...... | १४२ |
| ९–नरक व्यवस्था.. ... ... | ५३ | २३–कर्मप्रकृतियोंका वृक्ष | १४४ |
| १०–जम्बूद्वीपका नकशा . . | ५६ | २४–कर्मप्रकृति भेद तथा स्थितिबंध | १६३ |
| ११–ह्रदोंका विस्तार आदि . | ५८ | २५–सवर तत्वके ५७ भेद . | १७० |
| १२–कालचक्रका चित्र . | ६' | २६–तपके भेद . .. | १८१ |
| १३–अढाई द्वीपका नकशा . | ६५ | २७–लक्षण सग्रह .. .. . . | २०३ |
| १४–तीनलोककी रचना ... | ७२ | | |


## समर्पण।

'स्याद्वादवाचस्पति' 'सिद्धान्तशास्त्री' न्यायतीर्थ पण्डित दयाचन्द्रजी शास्त्री, प्रधानाध्यापक, श्री सत्तर्क० दि० जैन विद्यालय–सागरकी पुनीत सेवामें अनुवादक द्वारा यह ग्रन्थ सादर समर्पित किया जाता है।

मोराजी भवन, सागर
ता. २–६–१९४१

भवदुपकारविनत–
–पन्नालाल जैन।

# विषय-सूची।


| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| मोक्षकी प्राप्तिका उपाय | १ | १ |
| सम्यग्दर्शनका लक्षण | १ | २ |
| सम्यग्दर्शनके भेद | १ | ३ |
| सात तत्व | १ | ४ |
| चार निक्षेप | १ | ५ |
| सम्यग्दर्शन आदिके जाननेके उपाय | १ | ६से७-८ |
| सम्यग्ज्ञानके भेद व नाम | १ | ९ |
| प्रमाणका स्वरूप | १ | १० |
| परोक्ष प्रमाण | १ | ११ |
| प्रत्यक्ष प्रमाण | १ | १२ |
| मतिज्ञानके दूसरे नाम | १ | १३ |
| मतिज्ञानकी उत्पत्ति, कारण व स्वरूप | १ | १४ |
| मतिज्ञानके भेद | १ | १५ |
| अवग्रह आदिके विषय-भूत पदार्थ | १ | १६ |
| बहुआदि भेद पदार्थके | १ | १७ |
| अवग्रहमे विशेषता | १ | १८-१९ |
| श्रुतज्ञानकी उत्पत्ति, क्रम व भेद | १ | २० |
| भवप्रत्यय अवधि ज्ञानके स्वामी | १ | २१ |
| क्षयोपशम निमित्तक अवधिज्ञानके भेद और स्वामी | १ | २२ |
| मनःपर्यय ज्ञानके भेद | १ | २३ |
| ऋजुमति और विपुल-मतिमे अन्तर | १ | २४ |
| अवधि और मनःपर्यय ज्ञानमें विशेषता | १ | २५ |
| मति और श्रुतज्ञानका विषय | १ | २६ |
| अवधिज्ञानका विषय | १ | २७ |
| मनःपर्यय ज्ञानका विषय | १ | २८ |
| केवलज्ञानका विषय | १ | २९ |
| एकसाथ कितने ज्ञान होसक्ते है ? | १ | ३० |
| मति श्रुत और अवधि-ज्ञानमे मिथ्यापन | १ | ३१ |
| मिथ्यादृष्टिका ज्ञान मिथ्याज्ञान है इसमे युक्ति | १ | ३२ |
| नयोंके भेद | १ | ३३ |
| प्रश्नावली प्रथम अध्याय। | | |

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| जीवके असाधारण भाव | २ | १ |
| औपशमिकादि भावोंके भेदोंकी गणना | २ | २ |
| औपशमिक भावके भेद | २ | ३ |
| क्षायिक भावके भेद | २ | ४ |
| क्षायोपशमिकके भेद | २ | ५ |
| औदयिक भावके भेद | २ | ६ |
| पारिणामिक भावके भेद | २ | ७ |
| जीवका लक्षण | २ | ८ |
| उपयोगके भेद | २ | ९ |
| जीवके भेद | २ | १० |
| संसारी जीवोंके भेद | २ | ११ |
| ” | २ | १२ |
| स्थावर जीवोंके भेद | २ | १३ |
| त्रस जीवोंके भेद | २ | १४ |
| इन्द्रियोंकी गणना | २ | १५ |
| इन्द्रियोंके मूल भेद | २ | १६ |
| द्रव्येन्द्रियका स्वरूप | २ | १७ |
| भावेन्द्रियका स्वरूप | २ | १८ |
| पांच इन्द्रियोंके नाम | २ | १९ |
| पांच इन्द्रियोंके विषय | २ | २० |
| मनका विषय | २ | २१ |
| इन्द्रियोंके स्वामी | २ | २२ २३ |
| समनस्ककी परिभाषा | २ | २४ |
| विग्रहगतिका वर्णन | २ | २५-३० |
| जन्मके भेद | २ | ३१ |
| योनियोंके भेद | २ | ३२ |

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| गर्भ जन्मके स्वामी | २ | ३३ |
| उपपाद जन्मके स्वामी | २ | ३४ |
| सम्मूर्च्छन जन्मके स्वामी | २ | ३५ |
| शरीरोंके नाम व भेद | २ | ३६ |
| शरीरोंका विशेष वर्णन | | ३७–४४ |
| औदारिक शरीरका लक्षण | २ | ४५ |
| वैक्रियिकका लक्षण | २ | ४६–४७ |
| तैजस शरीर भी ऋद्धि निमित्तक होता है | २ | ४८ |
| आहारक शरीरका लक्षण व स्वामी | २ | ४९ |
| लिङ्गके स्वामी | २ | ५०–५२ |
| अकाल मृत्यु किनकी नहीं होती ? | २ | ५३ |
| **प्रश्नावली–द्वितीय अध्याय।** | | |
| सात नरक | ३ | १ |
| नरकोंमें बिलोंकी संख्या | ३ | २ |
| नारकियोंके दुःखका वर्णन | | ३–५ |
| नारकियोंकी उत्कृष्ट आयु | ३ | ६ |
| कुछ द्वीप समुद्रोंके नाम | ३ | ७ |
| द्वीप और समुद्रोंका विस्तार और आकार | ३ | ८ |
| जम्बूद्वीपका विस्तार | ३ | ९ |
| सात क्षेत्रोंके नाम | ३ | १० |
| कुलाचलोंके नाम | ३ | ११ |
| कुलाचलोंका वर्ण | ३ | १२ |

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| कुलाचलोंका आकार | ३ | १३ |
| सरोवरोंका वर्णन | ३ | १४ |
| प्रथम सरोवरकी लम्बाई चौड़ाई | ३ | १५ |
| प्रथम सरोवरकी गहराई | ३ | १६ |
| प्रथम सरोवरके कमलका वर्णन | ३ | १७ |
| महापद्म आदि सरोवर तथा उनमे रहनेवाले कमलोंका वर्णन | ३ | १८ |
| कमलोंमे रहनेवाली छह देवियां | ३ | १९ |
| चौदह महानदियोंके नाम | ३ | २० |
| नदियोंके बहनेका क्रम | ३ | २१ २२ |
| महानदियोंकी सहायक नदियां | ३ | २३ |
| भरतक्षेत्रका विस्तार | ३ | २४ |
| आगेके क्षेत्र और पर्वतोंका विस्तार | ३ | २५ |
| विदेह क्षेत्रके आगे पर्वत और क्षेत्रोंका विस्तार | ३ | २६ |
| भरत और ऐरावत क्षेत्रमें कालका परिवर्तन | ३ | २७ |
| अन्य भूमियोंकी व्यवस्था | ३ | २८ |
| हैमवतक आदि क्षेत्रोंमे आयुकी व्यवस्था | ३ | २९ |
| हैरण्यवतक आदि क्षेत्रोंमें आयुकी व्यवस्था | ३ | ३० |

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| विदेह क्षेत्रमे आयुकी व्यवस्था | ३ | ३१ |
| भरत क्षेत्रका प्रकारान्तरसे विस्तार | ३ | ३२ |
| धातकीखण्डका वर्णन | ३ | ३३ |
| पुष्कराधंका वर्णन | ३ | ३४ |
| मनुष्य क्षेत्र | ३ | ३५ |
| मनुष्योंके भेद | ३ | ३६ |
| कर्मभूमिका वर्णन | ३ | ३७ |
| मनुष्योंकी उत्कृष्ट और जघन्य स्थिति | ३ | ३८ |
| तिर्यञ्चोंकी उत्कृष्ट० स्थिति | ३ | ३९ |


प्रश्नावली तृतीयाध्याय।

---


| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| देवोंके भेद | ४ | १ |
| भवनत्रिक देवोंमें लेश्याका विभाग | ४ | २ |
| चार निकायोंके प्रभेद | ४ | ३ |
| चार प्रकारके देवोंके सामान्य भेद | ४ | ४–५ |
| देवोंमे इन्द्रोंकी व्यवस्था | ४ | ६ |
| देवोंमे स्त्रीसुखका वर्णन | ४ | ७–९ |
| भवनवासी देवोंके १० भेद | ४ | १० |
| व्यन्तर देवोंके ८ भेद | ४ | ११ |
| ज्योतिषी देवोंके ५ भेद | ४ | १२ |
| ज्योतिषी देवोंका विशेष वर्णन | ४ | १३–१५ |

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| वैमानिक देवोंका वर्णन | ४ | १६ |
| वैमानिक देवोंके भेद | ४ | १७ |
| कल्पोंका स्थितिक्रम | ४ | १८ |
| स्वर्ग आदिके नाम | ४ | १९ |
| ग्रैवेयक और अनुदिशोंके नाम | ४ | १९ टि० |
| वैमानिक देवोंमें उत्तरोत्तर अधिकता | ४ | २० |
| वैमानिक देवोंमें उत्तरोत्तर हीनता | ४ | २१ |
| वैमानिक देवोंमे लेश्याका वर्णन | ४ | २२ |
| कल्पसंज्ञा कहांतक है? | ४ | २३ |
| लौकान्तिक देवोंका निवास और नाम | ४ | २४-२५ |
| अनुदिश तथा अनुत्तरवासी देवोंमे अवतारका नियम | ४ | २६ |
| तिर्यञ्च कौन हैं? | ४ | २७ |
| भवनवासी देवोंकी उत्कृष्ट आयु | ४ | २८ |
| वैमानिक देवोंकी उत्कृष्ट आयु | ४ | २९-३२ |
| स्वर्गोमे जघन्य आयुका वर्णन | ४ | ३३-३४ |
| नारकियोंकी जघन्य आयु | ४ | ३५-३६ |
| भवनवासियोंकी जघन्य आयु | ४ | ३७ |
| व्यन्तरोंकी ,, | ४ | ३८ |
| व्यन्तरोंकी उत्कृष्ट आयु | ४ | ३९ |
| ज्योतिषियोंकी उ० आयु | ४ | ४० |
| ,, जघन्य आयु | ४ | ४१ |
| लौकान्तिकदेवोंकी आयु | ४ | ४२ |
| **प्रश्नावली चतुर्थ अध्याय।** | | |
| अजीवास्तिकाय | ५ | १ |
| द्रव्योंकी गणना | ५ | २ ३ ३९ |
| द्रव्योंकी विशेषता | ५ | ४-७ |
| द्रव्योंके प्रदेशोंका वर्णन | ५ | ८-११ |
| द्रव्योंके रहनेका स्थान | ५ | १२-१६ |
| द्रव्योंके उपकारका वर्णन | ५ | १७-२२ |
| पुद्गलका लक्षण | ५ | २३ |
| पुद्गलकी पर्याय | ५ | २४ |
| पुद्गलके भेद | ५ | २५ |
| स्कंधोंकी उत्पत्तिके कारण | ५ | २६-२८ |
| द्रव्यका लक्षण | ५ | २९ |
| सत्का लक्षण | ५ | ३० |
| नित्यका लक्षण | ५ | ३१ |
| एक ही धर्ममें विरुद्धधर्मोंका सम्बन्ध | ५ | ३२ |
| परमाणुओंमें बन्ध होनेका वर्णन | ५ | ३३-३७ |
| द्रव्यका प्रकारान्तरसे लक्षण | ५ | ३८ |
| कालद्रव्यका वर्णन | ५ | ३९-४० |
| गुणका लक्षण | ५ | ४१ |
| पर्यायका लक्षण | ५ | ४२ |
| **प्रश्नावली पञ्चम अध्याय।** | | |

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| योगके भेद व स्वरूप | ६ | १ |
| आस्रवका स्वरूप | ६ | २ |
| योगके निमित्तसे आस्रवके भेद | ६ | ३ |
| स्वामीकी अपेक्षा आस्रवके भेद | ६ | ४ |
| साम्परायिक आस्रवके भेद | ६ | ५ |
| आस्रवकी विशेषतामे कारण | ६ | ६ |
| अधिकरणके भेद | ६ | ७ |
| जीवाधिकरणके भेद | ६ | ८ |
| अजीवाधिकरणके भेद | ६ | ९ |
| ज्ञानावरण और दर्शनावरणके आस्रव | ६ | १० |
| असातावेदनीयके आस्रव | ६ | ११ |
| सातावेदनीयके आस्रव | ६ | १२ |
| दर्शनमोहनीयके ,, | ६ | १३ |
| चारित्रमोहनीयके ,, | ६ | १४ |
| नरक आयुका ,, | ६ | १५ |
| तिर्यञ्च आयुका ,, | ६ | १६ |
| मनुष्य आयुका ,, | ६ | १७ १८ |
| सब आयुओंका सामान्य आस्रव | ६ | १९ |
| देव आयुका ,, | ६ | २० २१ |
| अशुभ नामकर्मका ,, | ६ | २२ |
| शुभ नामकर्मका ,, | ६ | २३ |
| तीर्थंकर नामकर्मका ,, | ६ | २४ |
| नीचगोत्रका आस्रव | ६ | २५ |
| उच्च गोत्रका ,, | ६ | २६ |
| अन्तरायका ,, | ६ | २७ |


**प्रश्नावली षष्ठ अध्याय।**


| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| व्रतका लक्षण | ७ | १ |
| व्रतके भेद | ७ | २ |
| व्रतोंकी स्थिरताके कारण | ७ | ३ |
| अहिंसाव्रतकी पांच भावनाएं | ७ | ४ |
| सत्य व्रतकी ,, ,, | ७ | ५ |
| अचौर्य व्रतकी ,, ,, | ७ | ६ |
| ब्रह्मचर्य व्रतकी ,, ,, | ७ | ७ |
| परिग्रहत्यागव्रतकी ,, ,, | ७ | ८ |
| हिंसादि पांच पापोंके विषयमे करनेयोग्य विचार | ७ | ९–१० |
| निरन्तर चिन्तवन करने योग्य भावनाएं | ७ | ११ |
| संसार और शरीरके स्वरूपका विचार | ७ | १२ |
| हिंसा पापका लक्षण | ७ | १३ |
| झूठ पापका ,, | ७ | १४ |
| चोरीका ,, | ७ | १५ |
| कुशीलका ,, | ७ | १६ |
| परिग्रहका ,, | ७ | १७ |
| व्रतीकी विशेषता | ७ | १८ |
| व्रतीके भेद | ७ | १९ |

| विषय | अध्याय | सुत्र |
|---|---|---|
| अगारीका लक्षण | ७ | २० |
| सात शीलव्रत | ७ | २१ |
| सल्लेखना धारण करनेका उपदेश | ७ | २२ |
| सम्यग्दर्शनके ५ अतिचार | ७ | २३ |
| पांच व्रत और ७ शीलोंके अतिचारोंकी संख्या | ७ | २४ |
| अहिंसाणुव्रतके अतिचार | ७ | २५ |
| सत्याणुव्रत ,, | ७ | २६ |
| अचौर्याणुव्रत ,, | ७ | २७ |
| ब्रह्मचर्याणुव्रत ,, | ७ | २८ |
| परिग्रहपरिमाणाणुव्रतके अतिचार | ७ | २९ |
| दिग्व्रतके ,, | ७ | ३० |
| देशव्रतके ,, | ७ | ३१ |
| अनर्थदण्ड व्रतके , | ७ | ३२ |
| सामायिक शिक्षाव्रतके अतिचार | ७ | ३४ |
| प्रोषधोपवास ,, | ७ | ३४ |
| उपभोगपरिभोगपरिमाण व्रतके अतिचार | ७ | ३५ |
| अतिथिसंविभाग ,, | ७ | ३६ |
| सल्लेखना ,, | ७ | ३७ |
| दानका लक्षण | ७ | ३८ |
| दानकी विशेषता | ७ | ३९ |

प्रश्नावली सप्तम अध्याय।

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| बन्धके कारण | ८ | १ |
| बन्धका स्वरूप | ८ | २ |
| बन्धके भेद | ८ | ३ |
| प्रकृतिबन्धके मूलभेद | ८ | ४ |
| प्रकृतिबन्धके उत्तरभेद | ८ | ५ |
| ज्ञानावरणके पांच भेद | ८, | ६ |
| दर्शनावरणके ९ भेद | ८ | ७ |
| वेदनीयके २ भेद | ८ | ८ |
| मोहनीयके २८ भेद | ८ | ९ |
| आयुकर्मके ४ भेद | ८ | १० |
| नामकर्मके ४२ भेद | ८ | ११ |
| गोत्रकर्मके २ भेद | ८ | १२ |
| अन्तरायके ५ भेद | ८ | १३ |
| ज्ञाना० दर्शना० वेदनीय और अन्तरायकी उत्कृष्ट स्थिति | ८ | १४ |
| मोहनीयकी ,, | ८ | १५ |
| नाम और गोत्रकी ,, | ८ | १६ |
| आयु कर्मकी ,, | ८ | १७ |
| वेदनीयकी जघन्य ,, | ८ | १८ |
| नाम और गोत्रकी ,, | ८ | १९ |
| शेष कर्मोंकी ,, | ८ | २० |
| अनुभव बंधका लक्षण | ८ | २१–२२ |
| फल दे चुकनेके बाद निर्जरा | ८ | २३ |
| प्रदेशबन्ध | ८ | २४ |
| पुण्यप्रकृतियां | ८ | २५ |
| पापप्रकृतियां | ८ | २६ |

प्रश्नावली अष्टम अध्याय।

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| संवरका लक्षण | ९ | १ |
| संवरके कारण | ९ | २–३ |
| गुप्तिका लक्षण | ९ | ४ |
| समितिके भेद | ९ | ५ |
| धर्मके भेद | ९ | ६ |
| अनुप्रेक्षाओंके भेद | ९ | ७ |
| परिषह सहन करनेका उपदेश | ९ | ८ |
| बाईस परिषह | ९ | ९ |
| गुणस्थानोंकी अपेक्षा परिषहोंका वर्णन | ९ | १०–१२ |
| परिषहोंमें कर्मोदयका निमित्त | ९ | १३–१६ |
| एकसाथ होनेवाले परिषहोंकी संख्या | ९ | १७ |
| पांच चारित्र | ९ | १८ |
| बाह्य तपके भेद | ९ | १९ |
| अन्तरङ्ग तपके भेद | ९ | २० |
| अन्तरङ्ग तपोंके उत्तरभेद | ९ | २१ |
| प्रायश्चित्तके ९ भेद | ९ | २२ |
| विनयके ४ भेद | ९ | २३ |
| वैयावृत्यके १० भेद | ९ | २४ |
| स्वाध्यायके ५ भेद | ९ | २५ |
| व्युत्सर्ग तपके २ भेद | ९ | २६ |
| ध्यानका लक्षण | ९ | २७ |
| ध्यानका भेद | ९ | २८ |
| ध्यानका फल | ९ | २९ |
| आर्तध्यानके ४ भेद | ९ | ३०–३३ |

| विषय | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| आर्तध्यानके स्वामी | ९ | ३४ |
| रौद्रध्यानके भेद व स्वामी | ९ | ३५ |
| धर्मध्यानका स्वरूप व भेद | ९ | ३६ |
| शुक्लध्यानका वर्णन | ९ | ३७-४४ |
| पात्रकी अपेक्षा निर्जरामें न्यूनाधिकता | ९ | ४५ |
| निर्ग्रन्थ साधुओंके भेद | ९ | ४६ |
| पुलाकादि मुनियोंमें विशेषता | ९ | ४७ |
| **प्रश्नावली नवम अध्याय।** | | |
| केवलज्ञानकी उत्पत्तिका कारण | १० | १ |
| मोक्षका लक्षण | १० | २ |
| मोक्षमें कर्मोंके सिवाय किसका अभाव होता है? | १० | ३–४ |
| कर्मोंका क्षय होनेके बाद ऊर्ध्वगमन | १० | ५ |
| ऊर्ध्वगमनमें कारण | १० | ६ |
| उक्त चारों कारणोंके क्रमसे दृष्टान्त | १० | ७ |
| लोकाग्रके आगे नहीं जानेमें कारण | १० | ८ |
| मुक्त जीवोंमें भेद होनेके कारण | १० | ९ |
| अन्तिम श्लोक | पृष्ठ | १७९ |
| **प्रश्नावली दशम अध्याय।** | | |

# मोक्षशास्त्र [ तत्वार्थसूत्र ] मूल ।

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥१॥ तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम् ॥ २ ॥ तन्निसर्गादधिगमाद्वा ॥ ३ ॥ जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम् ॥ ४ ॥ नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥ प्रमाणनयैरधिगमः ॥ ६ ॥ निर्देशस्वामित्वसाधनाऽधिकरणस्थितिविधानतः ॥ ७ ॥ सत्संख्याक्षेत्रस्पर्शनकालान्तरभावाल्पबहुत्वैश्च ॥८॥ मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानम् ॥ ९ ॥ तत्प्रमाणे ॥ १० ॥ आद्ये परोक्षम् ॥ ११ ॥ प्रत्यक्षमन्यत् ॥ १२ ॥ मतिः स्मृतिः संज्ञा चिन्ताऽभिनिबोध इत्यनर्थान्तरम् ॥ १३ ॥ तदिन्द्रियानिन्द्रियनिमित्तम् ॥ १४ ॥ अवग्रहेहाऽवायधारणाः ॥१५॥ बहुबहुविधक्षिप्राऽनिःसृताऽनुक्तध्रुवाणां सेतराणाम् ॥१६॥ अर्थस्य ॥ १७ ॥ व्यञ्जनस्यावग्रहः ॥ १८ ॥ न चक्षुरनिन्द्रियाभ्याम् ॥ १९ ॥ श्रुतं मतिपूर्वं द्व्यनेकद्वादशभेदम् ॥२०॥ भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणाम् ॥२१॥ क्षयोपशमनिमित्तः षड्विकल्पः शेषाणाम् ॥२२॥ ऋजुविपुलमती मनःपर्य्ययः ॥ २३ ॥ विशुद्ध्यप्रतिपाताभ्यां तद्विशेषः ॥ २४ ॥ विशुद्धिक्षेत्रस्वामिविषयेभ्योऽवधिमनःपर्य्ययोः ॥ २५ ॥ मतिश्रुतयोर्निबन्धो द्रव्येष्वसर्वपर्यायेषु ॥ २६ ॥ रूपिष्ववधेः ॥ २७ ॥ तदनन्तभागे मनःपर्ययस्य ॥ २८ ॥ सर्वद्रव्यपर्यायेषु केवलस्य ॥२९॥ एकादीनि भाज्यानि युगपदेकस्मिन्नाचतुर्भ्यः ॥ ३० ॥ मतिश्रुतावधयो विपर्ययश्च ॥३१॥ सदसतोरविशेषाद्यदृच्छोपलब्धे-

रुन्मत्तवत् ॥ ३२ ॥ नैगमसंग्रहव्यवहारर्जुसूत्रशब्दसमभिरूढैवं-भूता नयाः ॥ ३३ ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

---

औपशमिकक्षायिकौ भावौ मिश्रश्च जीवस्य स्वतत्त्वमौदयिक-पारिणामिकौ च ॥१॥ द्विनवाष्टादशैकविंशतित्रिभेदा यथाक्रमम् ॥ २ ॥ सम्यक्त्वचारित्रे ॥ ३ ॥ ज्ञानदर्शनदानलाभभोगोपभोग वीर्याणि च ॥ ४ ॥ ज्ञानाज्ञानदर्शनलब्धयश्चतुस्त्रित्रिपञ्चभेदाः सम्यक्त्वचारित्रसंयमासंयमाश्च ॥ ५ ॥ गतिकषायलिङ्गमिथ्या-दर्शनाऽज्ञानाऽसंयताऽसिद्धलेश्याश्चतुश्चतुस्त्र्येकैकैकैकषड्भेदाः ॥६ जीवभव्याऽभव्यत्वानि च ॥ ७ ॥ उपयोगो लक्षणम् ॥ ८ ॥ स द्विविधोऽष्टचतुर्भेदः ॥ ९ ॥ संसारिणो मुक्ताश्च ॥ १० ॥ समन-स्कामनस्काः ॥ ११ ॥ संसारिणस्त्रसस्थावराः ॥ १२ ॥ पृथिव्य-प्तेजोवायुवनस्पतयः स्थावराः ॥१३॥ द्वीन्द्रियादयस्त्रसाः ॥१४॥ पञ्चेन्द्रियाणि ॥ १५ ॥ द्विविधानि ॥ १६ ॥ निर्वृत्युपकरणे द्रव्येन्द्रियम् ॥ १७ ॥ लब्ध्युपयोगौ भावेन्द्रियम् ॥ १८ ॥ स्पर्शनरसनघ्राणचक्षुः श्रोत्राणि ॥ १९ ॥ स्पर्शरसगन्धवर्णशब्दा-स्तदर्थाः ॥२०॥ श्रुतमनिन्द्रियस्य ॥ २१ ॥ वनस्पत्यन्तानामेकम् ॥ २२ ॥ कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादीनामेकैकवृद्धानि ॥ २३ ॥ संज्ञिनः समनस्काः ॥ २४ ॥ विग्रहगतौ कर्मयोगः ॥ २५ ॥ अनुश्रेणि गतिः ॥ २६ ॥ अविग्रहा जीवस्य ॥ २७ ॥ विग्रहवती च संसारिणः प्राक्चतुर्भ्यः ॥ २८ ॥ एकसमयाऽविग्रहा ॥ २९ ॥ एकं द्वौ त्रीन्वाऽनाहारकः ॥ ३० ॥ सम्मूर्च्छनगर्भोपपादा जन्म

॥३१॥ सचित्तशीतसंवृताः सेतरा मिश्राश्चैकशस्तद्योनयः ॥३२॥ जरायुजाण्डजपोतानां गर्भः॥३३॥ देवनारकाणामुपपादः ॥३४। शेषाणां सम्मूर्च्छनम् ॥ ३५ ॥ औदारिकवैक्रियिकाहारकतैजस-कार्मणानि शरीराणि ॥३६॥ परं परं सूक्ष्मम् ॥३७॥ प्रदेशतोऽ-संख्येयगुणं प्राक् तैजसात् ॥ ३८ ॥ अनंतगुणे परे ॥ ३९ ॥ अप्रतीघाते ॥४०॥ अनादिसम्बन्धे च ।४१॥ सर्वस्य ॥४२॥ तदादीनि भाज्यानि युगपदेकस्मिन्नाचतुर्भ्यः ॥ ४३ ॥ निरुप-भोगमन्त्यम् ॥४४॥ गर्भसम्मूर्च्छनजमाद्यम् ।४५॥ औपपादिकं वैक्रियिकम् ॥४६॥ लब्धिप्रत्ययं च ॥४७॥ तैजसमपि ॥४८॥ शुभं विशुद्धमव्याघाति चाहारकं प्रमत्तसंयतस्यैव ॥ ४९ ॥ नारकसम्मूर्च्छिनो नपुंसकानि ॥ ५० ॥ न देवाः ॥ ५१ ॥ शेषास्त्रिवेदाः ॥ ५२ ॥ औपपादिकचरमोत्तमदेहाऽसंख्येयवर्षा-युषोऽनपवर्त्यायुषः ॥ ५३ ॥

इति तत्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

---

रत्नशर्करावालुकापङ्कधूमतमोमहातमःप्रभाभूमयो घनाम्बु-वाताकाशप्रतिष्ठाःसप्ताधोऽधः ॥ १ ॥ तासु त्रिंशत्पञ्चविंशति-पञ्चदशदशत्रिपञ्चोनैकनरकशतसहस्राणि पञ्च चैव यथाक्रमम् ॥ २ ॥ नारका नित्याऽशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः ॥ ३ ॥ परस्परोदीरितदुःखाः ॥४॥ संक्लिष्टाऽसुरोदीरितदुःखाश्च प्राक्चतुर्थ्याः ॥ ५ ॥ तेष्वेकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिं-शत्सागरोपमा सत्त्वानां परा स्थितिः ॥ ६ ॥ जम्बूद्वीपलवणो-

दादयः शुभनामानो द्वीपसमुद्राः ॥ ७ ॥ द्विर्द्विर्विष्कम्भाः पूर्व-
पूर्वपरिक्षेपिणो वलयाकृतयः ॥८॥ तन्मध्ये मेरुनाभिर्वृत्तोयोजन-
शतसहस्रविष्कम्भो जम्बूद्वीपः ॥९॥ भरतहैमवतहरिविदेहरम्यक-
हैरण्यवतैरावतवर्षाः क्षेत्राणि ॥ १० ॥ तद्विभाजिन पूर्वापरायता
हिमवन्महाहिमवन्निषधनीलरुक्मिशिखरिणो वर्षधरपर्वताः ॥ ११ ॥
हेमार्जुनतपनीयवैडूर्यरजतहेममयाः ॥ १२ ॥ मणिविचित्रपार्श्वा-
उपरि मूले च तुल्यविस्ताराः ॥ १३ ॥ पद्ममहापद्मतिगिञ्छ-
केसरिमहापुण्डरीकपुण्डरीका ह्रदास्तेषामुपरि ॥ १४ ॥ प्रथमो
योजनसहस्रायामस्तदर्द्धविष्कम्भो ह्रदः ॥ १५॥ दशयोजनावगाहः
॥१६॥ तन्मध्ये योजनं पुष्करम् ॥ १७ ॥ तद्द्विगुणद्विगुणा
ह्रदाः पुष्कराणि च ॥ १८ ॥ तन्निवासिन्यो देव्यः श्रीह्रीधृति-
कीर्तिबुद्धिलक्ष्म्यः पल्योपमस्थितयः ससामानिकपरिषत्काः ॥१९॥
गङ्गासिंधुरोहिद्रोहितास्याहरिद्धरिकान्तासीतासीतोदानारीनरका-
न्तासुवर्णरूप्यकूलारक्तारक्तोदाः सरितस्तन्मध्यगाः ॥२०॥ द्वयो-
र्द्वयोः पूर्वाः पूर्वगाः ॥ २१ ॥ शेषास्त्वपरगाः ॥ २२ ॥ चतुर्दश-
नदीसहस्रपरिवृता गङ्गासिन्ध्वादयो नद्यः ॥२३॥ भरतः षड्विं-
शतिपञ्चयोजनशतविस्तारः षट्चैकोनविंशतिभागा योजनस्य
॥२४॥ तद्द्विगुणद्विगुणविस्तारा वर्षधरवर्षा विदेहान्ताः ॥२५॥
उत्तरा दक्षिणतुल्याः ॥२६॥ भरतैरावतयोर्वृद्धिह्रासौ षट्समया-
भ्यामुत्सर्प्पिण्यवसर्प्पिणीभ्याम् ॥ २७ ॥ ताभ्यामपरा भूमयोऽ-
वस्थिताः ॥ २८ ॥ एकद्वित्रिपल्योपमस्थितयो हैमवतकहारिवर्ष-
कदैवकुरवकाः ॥ २९ ॥ तथोत्तराः ॥ ३० ॥ विदेहेषु संख्येय-

कालाः ॥ ३१ ॥ भरतस्य विष्कम्भो जम्बूद्वीपस्य नवतिशतभागः ॥३२॥ द्विर्धातकीखण्डे ॥३३॥ पुष्कराद्धे च ॥३४॥ प्राङ्मानुषोत्तरान्मनुष्याः ॥३५॥ आर्याम्लेच्छाश्च ॥३६॥ भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ॥ ३७ ॥ नृस्थिती परावरे त्रिपल्योपमान्तर्मुहूर्ते ॥३८॥ तिर्यग्योनिजानां च ॥३९॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे तृतीयोऽध्याय ॥ ३ ॥

---

देवाश्चतुर्णिकायाः ॥ १ ॥ आदितस्त्रिषु पीतान्तलेश्याः ॥ २ ॥ दशाष्टपञ्चद्वादशविकल्पाः कल्पोपपन्नपर्यन्ताः ॥ ३ ॥ इन्द्रसामानिकत्रायस्त्रिंशपारिषदात्मरक्षलोकपालानीकप्रकीर्णकाभियोग्यकिल्बिषिकाश्चैकश ॥ ४ ॥ त्रायस्त्रिंशलोकपालवर्ज्या व्यन्तरज्योतिष्काः ॥ ५ ॥ पूर्वयोर्द्वीन्द्राः ॥ ६ ॥ कायप्रवीचाराः आऐशानात् ॥ ७ ॥ शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचाराः ॥ ८ ॥ परेऽप्रवीचाराः ॥ ९ ॥ भवनवासिनोऽसुरनागविद्युत्सुपर्णाग्निवातस्तनितोदधिद्वीपदिक्कुमाराः ॥ १० ॥ व्यन्तराः किन्नरकिम्पुरुषमहोरगगन्धर्वयक्षराक्षसभूतपिशाचाः ॥ ११ ॥ ज्योतिष्काः सूर्याचन्द्रमसौ ग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाश्च ॥ १२ ॥ मेरुप्रदक्षिणानित्यगतयो नृलोके ॥ १३ ॥ तत्कृतः कालविभागः ॥ १४ ॥ बहिरवस्थिताः ॥ १५ ॥ वैमानिकाः ॥ १६ ॥ कल्पोपपन्नाः कल्पातीताश्च ॥ १७ ॥ उपर्युपरि ॥ १८ ॥ सौधर्म्मैशानसानत्कुमारमाहेन्द्रब्रह्मब्रह्मोत्तरलान्तवकापिष्टशुक्रमहाशुक्रशतारसहस्रारेष्वानतप्राणतयोरारणाच्युतयोर्नवसुग्रैवेयकेषु विजयवैजयन्त-

जयन्तापराजितेषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ १९ । स्थितिप्रभावसुख-
द्युतिलेश्या विशुद्धीन्द्रियावधिविषयतोऽधिकाः ॥ २० ॥ गति-
शरीरपरिग्रहाऽभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥ पीतपद्मशुक्ललेश्या
द्वित्रिशेषेषु । २२॥ प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः कल्पाः ॥ २३ ॥ ब्रह्मलोका-
लया लौकान्तिकाः ॥ २४ ॥ सारस्वतादित्यवह्न्यरुणगर्दतोयतु-
षिताव्याबाधारिष्टाश्च ॥ २५॥ विजयादिषु द्विचरमाः ॥ २६ ॥
औपपादिकमनुष्येभ्यः शेषास्तिर्यग्योनयः ॥ २७ ॥ स्थितिरसुर-
नागसुपर्णद्वीपशेषाणां सागरोपमत्रिपल्योपमार्द्धहीनमिताः ॥२८॥
सौधर्मैशानयोः सागरोपमेऽधिके ॥ २९ ॥ सानत्कुमारमाहेन्द्रयोः
सप्त ॥ ३० ॥ त्रिसप्तनवैकादशत्रयोदशपञ्चदशभिरधिकानि तु
॥ ३१ ॥ आरणाच्युतादूर्ध्वमेकैकेन नवसु ग्रैवेयकेषु विजयादिषु
सर्वार्थसिद्धौ च ॥ ३२ ॥ अपरा पल्योपमधिकम् ॥ ३३ ॥ परतः
परतः पूर्वापूर्वानन्तरा ॥३४॥ नारकाणां च द्वितीयादिषु ॥३५॥
दशवर्षसहस्राणि प्रथमायाम् ॥ ३६ ॥ भवनेषु च ॥ ३७ ॥
व्यन्तराणां च ॥ ३८ ॥ परा पल्योपमधिकम् ॥ ३९ ॥ ज्योति-
ष्काणां च ॥४०॥ तदष्टभागोऽपरा ॥ ४१ ॥ लौकान्तिकाना-
मष्टौ सागरोपमाणि सर्वेषाम ॥ ४२ ॥

इति तत्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे चतुर्थोऽध्याय ॥ ४ ॥

---

अजीवकाया धर्म्माधर्म्माकाशपुद्गलाः ॥ १ ॥ द्रव्याणि
॥२॥ जीवाश्च ॥ ३ ॥ नित्यावस्थितान्यरूपाणि ॥ ४ ॥ रूपिणः
पुद्गलाः ॥ ५ ॥ आ आकाशादेकद्रव्याणि ॥ ६ ॥ निष्क्रियाणि

च ॥ ७ ॥ असंख्येयाः प्रदेशाः धर्म्माधर्म्मैकजीवानाम् ॥ ८ ॥ आकाशस्यानन्ताः । ९॥ संख्येयासंख्येयाश्च पुद्गलनाम् ॥१० । नाणोः ॥ ११ ॥ लोकाकाशेऽवगाहः ॥ १२ ॥ धर्म्माधर्म्मयोः कृत्स्ने ॥ १३ ॥ एकप्रदेशादिषु भाज्यः पुद्गलानाम् ॥ १४ ॥ असंख्येयभागादिषु जीवानाम् ॥ १५ ॥ प्रदेशसंहारविसर्पाभ्यां प्रदीपवत् ॥ १६ ॥ गतिस्थित्युपग्रहौ धर्म्माधर्म्मयोरुपकारः ॥१७॥ आकाशस्यावगाहः ॥१८॥ शरीरवाङ्मनःप्राणापानाः पुद्गलानाम् ॥ १९ ॥ सुखदुःखजीवितमरणोपग्रहाश्च ॥ २० ॥ परस्परोपग्रहो जीवानाम् ॥२१॥ वर्तनापरिणामक्रिया परत्वापरत्वे च कालस्य ॥२२॥ स्पर्शरसगन्धवर्णवन्तः पुद्गलाः ॥२३॥ शब्दबन्धसौक्ष्मस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायाऽऽतपोद्योतवन्तश्च ॥२४॥ अणवः स्कन्धाश्च ॥ २५ ॥ भेदसङ्घातेभ्यः उत्पद्यन्ते ॥ २६ ॥ भेदादणुः ॥ २७॥ भेदसंघाताभ्यां चाक्षुषः ॥२८॥ सद्द्रव्यलक्षणम् ॥२९॥ उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत् ॥३०॥ तद्भावाव्ययं नित्यम् ॥३१॥ अर्पितानर्पितसिद्धेः ॥३२॥ स्निग्धरूक्षत्वाद्बन्धः ॥ ३३ ॥ न जघन्यगुणानाम् ॥ ३४ ॥ गुणसाम्ये सदृशानाम् ॥३५॥ द्व्यधिकादिगुणानां तु ॥३६॥ बन्धेऽधिकौ पारिणामिकौ च ॥३७॥ गुणपर्य्ययवद्द्रव्यम् ॥३८॥ कालश्च ॥३९॥ सोऽनन्तसमयः ॥ ४० ॥ द्रव्याश्रया निर्गुणाः गुणाः ॥ ४१ ॥ तद्भावः परिणामः ॥ ४२ ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

---

कायवाङ्मनः कर्म्मयोगः ॥ १ ॥ स आस्रवः ॥ २ ॥ शुभः पुण्यस्याशुभः पापस्य ॥ ३ ॥ सकषायाकषाययोः साम्परायिकेर्य्यापथयोः ॥४॥ इन्द्रियकषायाव्रतक्रियाः पञ्चचतुःपञ्चपञ्चविंशतिसंख्याः पूर्वस्य भेदाः ॥ ५ ॥ तीव्रमन्दज्ञाताज्ञातभावाधिकरणवीर्यविशेषेभ्यस्तद्विशेषः ॥६॥ अधिकरणं जीवाजीवाः ॥७॥ आद्यं संरम्भसमारम्भारम्भयोगकृतकारितानुमतकषायविशेषैस्त्रिस्त्रिस्त्रिश्चतुश्चैकशः॥८॥ निर्वर्तनानिक्षेपसंयोगनिसर्गा द्विचतुर्द्वित्रिभेदाः परम् ॥९॥ तत्प्रदोषनिह्नवमात्सर्यान्तरायासादनोपघाता ज्ञानदर्शनावरणयोः ॥ १० ॥ दुःखशोकतापाक्रन्दनवधपरिदेवनान्यात्मपरोभयस्थानान्यसद्वेद्यस्य ॥ ११ भूतव्रत्यनुकम्पादानसरागसंयमादियोगः क्षान्तिः शौचमिति सद्वेद्यस्य ॥ १२॥ केवलिश्रुतसंघधर्मदेवावर्णवादो दर्शनमोहस्य ॥ १३ ॥ कषायोदयात्तीव्रपरिणामश्चारित्रमोहस्य ॥ १४ ॥ बह्वारम्भपरिग्रहत्वं नारकस्यायुषः ॥ १५ ॥ माया तैर्यग्योनस्य ॥ १६ ॥ अल्पारम्भपरिग्रहत्वं मानुषस्य ॥ १७ ॥ स्वभावमार्दवं च ॥ १८ ॥ निःशीलव्रतत्वं च सर्वेषाम् ॥ १९ ॥ सरागसंयमसंयमासंयमाऽकामनिर्जराबालतपांसि दैवस्य ॥ २० ॥ सम्यक्त्वं च ॥ २१ ॥ योगवक्रताविसंवादनं चाशुभस्य नाम्नः ॥ २२ ॥ तद्विपरीतं शुभस्य ॥ २३ ॥ दर्शनविशुद्धिर्विनयसम्पन्नता शीलव्रतेष्वनतीचारोऽभीक्ष्णज्ञानोपयोगसंवेगौ शक्तितस्त्यागतपसी साधुसमाधिर्वैयावृत्यकरणमर्हदाचार्यबहुश्रुतप्रवचनभक्तिरावश्यकापरिहाणिर्मार्गप्रभावनाप्रवचनवत्सलत्वमिति तीर्थकरत्वस्य ॥ २४ ॥ परात्म-

निन्दाप्रशंसे सदसद्गुणोच्छादनोद्भावने च नीचैर्गोत्रस्य ॥२५॥ तद्विपर्य्ययो नीचैर्वृत्त्यनुत्सेकौ चोत्तरस्य ॥२६॥ विघ्नकरणमन्तरायस्य ॥ २७ ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

---

हिंसाऽनृतस्तेयाब्रह्मपरिग्रहेभ्यो विरतिर्व्रतम् ॥ १ ॥ देशसर्वतोऽणुमहती ॥ २ ॥ तत्स्थैर्यार्थं भावनाः पञ्च पञ्च ॥ ३ ॥ वाङ्मनोगुप्तीर्यादाननिक्षेपणसमित्यालोकितपानभोजनानि पञ्च ॥४॥ क्रोधलोभभीरुत्वहास्यप्रत्याख्यानान्यनुवीचिभाषणं च पञ्च ॥५॥ शून्यागारविमोचितावासपरोपरोधाकरणभैक्ष्यशुद्धिसधर्म्माऽविसम्वादाः पञ्च ॥६॥ स्त्रीरागकथाश्रवणतन्मनोहराङ्गनिरीक्षणपूर्वरतानुस्मरणवृष्येष्टरसस्वशरीरसंस्कारत्यागाः पञ्च ॥ ७ ॥ मनोज्ञामनोज्ञेन्द्रियविषयरागद्वेषवर्जनानि पञ्च ॥८॥ हिंसादिष्विहामुत्रापायावद्यदर्शनम् ॥९॥ दुःखमेव वा ॥ १० ॥ मैत्रीप्रमोदकारुण्यमाध्यस्थानि च सत्त्वगुणाधिकक्लिश्यमानाविनयेषु ॥११॥ जगत्कायस्वभावौ वा संवेगवैराग्यार्थम् ॥१२॥ प्रमत्तयोगात्प्राणव्यपरोपणं हिंसा ॥ १३ ॥ असदभिधानमनृतम् ॥ १४ ॥ अदत्तादानं स्तेयम् ॥१५॥ मैथुनमब्रह्म ॥१६॥ मूर्च्छा परिग्रहः ॥१७॥ निःशल्यो व्रती ॥ १८ ॥ अगार्यनगारश्च ॥१९॥ अणुव्रतोऽगारी ॥२०॥ दिग्देशानर्थदण्डविरतिसामायिकप्रोषधोपवासोपभोगपरिभोगपरिमाणातिथिसंविभागव्रतसम्पन्नश्च ॥२१॥ मारणान्तिकीं सल्लेखनां जोषिता ॥२२॥ शङ्काकांक्षाविचिकित्साऽन्यदृ-

ष्टिप्रशंसासंस्तवाः सम्यग्दृष्टेरतीचाराः ॥ २३ ॥ व्रतशीलेषु पञ्च पञ्च यथाक्रमम् ॥ २४ ॥ बन्धवधच्छेदातिभारारोपणान्नपाननिरोधाः॥२५॥ मिथ्योपदेशरहोभ्याख्यानकूटलेखक्रियान्यासापहारसाकारमन्त्रभेदाः ॥ २६॥ स्तेनप्रयोगतदाहृतादानविरुद्धराज्यातिक्रमहीनाधिकमानोन्मानप्रतिरूपकव्यवहाराः॥२७॥ परविवाहकरणेत्वरिकापरिगृहीताऽपरिगृहीतागमनानङ्गक्रीडाकामतीव्राभिनिवेशाः ॥ २८ ॥ क्षेत्रवास्तुहिरण्यसुवर्णधनधान्यदासीदासकुप्यप्रमाणाऽतिक्रमाः ॥ २९ ॥ ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्व्यतिक्रमक्षेत्रवृद्धिस्मृत्यन्तराधानानि ॥ ३० ॥ आनयनप्रेष्यप्रयोगशब्दरूपानुपातपुद्गलक्षेपाः ॥ ३१ ॥ कन्दर्पकौत्कुच्यमौखर्यासमीक्ष्याधिकरणोपभोगपरिभोगानर्थक्यानि ॥ ३२ ॥ योगदुष्प्रणिधानानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३३ ॥ अप्रत्यवेक्षिताऽप्रमार्जितोत्सर्गादानसंस्तरोपक्रमणानादरस्मृत्यनुपस्थानानि ॥ ३४ ॥ सचित्तसम्बन्धसम्मिश्राभिषवदुःपक्वाहाराः ॥ ३५ ॥ सचित्तनिक्षेपापिधानपरव्यपदेशमात्सर्यकालातिक्रमाः ॥ ३६ ॥ जीवितमरणाशंसामित्रानुरागसुखानुबन्धनिदानानि ॥३७॥ अनुग्रहार्थं स्वस्यातिसर्गो दानम् ॥ ३८ ॥ विधिद्रव्यदातृपात्रविशेषात्तद्विशेषः ॥ ३९ ॥

इति तत्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगा बन्धहेतवः ॥ १ ॥ सकषायत्वाज्जीवः कर्मणो योग्यान्पुद्गलानादत्ते स बन्धः ॥ २ ॥ प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशास्तद्विधयः ॥ ३ ॥ आद्यो ज्ञानदर्शनावरणवेदनीयमोहनीयायुर्नामगोत्रान्तरायाः ॥ ४ ॥ पञ्चनवद्व्यष्टाविंशतिचतुर्द्विचत्वारिंशद्द्विपञ्चभेदा यथाक्रमम् ॥५॥ मतिश्रुता-

वधिमनःपर्ययकेवलानाम् ॥ ६ ॥ चक्षुरचक्षुरवधिकेवलानां निद्रा-
निद्रानिद्राप्रचलाप्रचलाप्रचलास्त्यानगृद्धयश्च ॥ ७ ॥ सदसद्वेद्ये
॥ ८ ॥ दर्शनचारित्रमोहनीयाकषायकषायवेदनीयाख्यास्त्रिद्विनव-
षोडशभेदाः सम्यक्त्वमिथ्यात्वतदुभयान्यकषायकषायौ हास्यरत्य-
रतिशोकभयजुगुप्सास्त्रीपुन्नपुंसकवेदाः अनन्तानुवन्ध्यप्रत्याख्या-
नप्रत्याख्यानसंज्वलनविकल्पाश्चैकशः क्रोधमानमायालोभाः ॥९॥
नारकतैर्यग्योनमानुषदैवानि ॥ १० ॥ गतिजातिशरीराङ्गोपाङ्ग-
निर्माणवंधनसंघातसंस्थानसंहननस्पर्शरसगंधवर्णानुपूर्व्यगुरुलघूप-
घातपरघातातपोद्योतोच्छ्वासविहायोगतयः प्रत्येकशरीरत्रससुभ-
गसुस्वरशुभसूक्ष्मपर्याप्तिस्थिरादेययशःकीर्तिसेतराणि तीर्थकरत्वं च
॥ ११ ॥ उच्चैर्नीचैश्च ॥ १२ ॥ दानलाभभोगोपभोगवीर्याणाम्
॥ १३ ॥ आदितस्तिसृणामन्तरायस्य च त्रिंशत्सागरोपमकोटी-
कोट्यः परा स्थितिः ॥ १४ ॥ सप्ततिर्मोहनीयस्य . १५ ॥
विंशतिर्नामगोत्रयोः ॥१६॥ त्रयस्त्रिंशत्सागरोपमाण्यायुषः ॥१७॥
अपरा द्वादशमुहूर्ता वेदनीयस्य ॥ १८ ॥ नामगोत्रयोरष्टौ ॥१९॥
शेषाणामन्तर्मुहूर्ताः ॥ २० ॥ विपाकोऽनुभवः ॥ २१ स
यथानाम ॥२२। ततश्च निर्जरा ॥ २३ ॥ नामप्रत्ययाः सर्वतो
योगविशेषात्सूक्ष्मैकक्षेत्रावगाहस्थिताः सर्वात्मप्रदेशेष्वनन्तानन्त-
प्रदेशाः ॥ २४ ॥ सद्वेद्यशुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यम् ॥ २५ ॥
अतोऽन्यत्पापम् ॥ २६ ॥

इति तत्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रेऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

आस्रवनिरोधः संवरः ॥ १ ॥ स गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षा-
परीषहजयचारित्रैः ॥ २ ॥ तपसा निर्जरा च ॥ ३ ॥ सम्यग्योग-

निग्रहो गुप्तिः ॥ ४ ॥ ईर्याभाषैषणादाननिक्षेपोत्सर्गाः समितयः ॥ ५ । उत्तमक्षमामार्दवार्जवसत्यशौचसंयमतपस्त्यागाऽकिञ्चन्य-ब्रह्मचर्याणि धर्मः ॥ ६ ॥ अनित्याशरणसंसारैकत्वान्यत्त्वाशुच्या-स्रवसंवरनिर्जरालोकवोधिदुर्लभधर्मस्वाख्यातत्वानुचिन्तनमनुप्रेक्षाः ॥ ७ ॥ मार्गाच्यवननिर्जरार्थं परिषोढव्याः परीषहाः ॥ ८ ॥ क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकनाग्न्यारतिस्त्रीचर्यानिषद्याशय्याक्रो-शवधयाचनालाभरोगतृणस्पर्शमलसत्कारपुरस्कारप्रज्ञाऽज्ञानादर्श-नानि ॥ ९ ॥ सूक्ष्मसाम्परायछद्मस्थवीतरागयोश्चतुर्दश ॥ १० ॥ एकादश जिने ॥ ११ ॥ वादरसाम्पराये सर्वे ॥ १२ ॥ ज्ञानावरणे प्रज्ञाज्ञाने । १३ ॥ दर्शनमोहान्तराययोरदर्शनलाभौ ॥ १४ ॥ चारित्रमोहे नाग्न्यारतिस्त्रीनिषद्याक्रोशयाचनासत्कारपुरस्काराः ॥ १५ ॥ वेदनीये शेषाः ॥ १६ ॥ एकादयो भाज्या युगपदे-कस्मिन्नेकोनविंशतिः ॥ १७ ॥ सामायिकछेदोपस्थापनापरिहार-विशुद्धिसूक्ष्मसाम्पराययथाख्यातमिति चारित्रम् ॥ १८ ॥ अन-शनावमौदर्यवृत्तिपरिसंख्यानरसपरित्यागाविविक्तशय्यासनकाय-क्लेशा वाह्यं तपः ॥ १९ ॥ प्रायश्चित्तविनयवैयावृत्त्यस्वाध्याय-व्युत्सर्गध्यानान्युत्तरम् ॥ २० ॥ नवचतुर्दशपञ्चद्विभेदा यथाक्रमं प्राग्ध्यानात् ॥ २१ ॥ आलोचनाप्रतिक्रमणतदुभयविवेकव्युत्सर्ग-तपश्छेदपरिहारोपस्थापनाः ॥ २२ ॥ ज्ञानदर्शनचारित्रोपचाराः ॥ २३ ॥ आचार्योपाध्यायतपस्विशैक्ष्यग्लानगणकुलसंघसाधुमनो-ज्ञानाम् ॥ २४ ॥ वाचनापृच्छनानुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशाः ॥ २५ ॥ वाह्याभ्यंतरोपध्योः । २६ ॥ उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानमान्तर्मुहूर्तात् ॥ २७ ॥ आर्तरौद्रधर्म्यशुक्लानि ॥ २८ ॥ परे

मोक्षहेतू ॥ २९ ॥ आर्तममनोज्ञस्य सम्प्रयोगे तद्विप्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहारः ॥३०॥ विपरीतं मनोज्ञस्य ॥३१॥ वेदनायाश्च ॥३२॥ निदानं च ॥ ३३ ॥ तदविरतदेशविरतप्रमत्तसंयतानाम् ॥ ३४ ॥ हिंसानृतस्तेयविषयसंरक्षणेभ्यो रौद्रमविरतदेशविरतयोः ॥ ३५ ॥ आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय धर्म्यम् ॥ ३६ ॥ शुक्ले चाद्ये पूर्वविदः ॥३७॥ परे केवलिनः ॥३८ पृथक्त्वैकत्व-वितर्कसूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरतक्रियानिवर्तीनि ॥ ३९ ॥ त्र्यैकयोगकाययोगायोगानाम् ॥४०॥ एकाश्रये सवितर्कवीचारे पूर्वे ॥४१॥ अवीचारं द्वितीयम् ॥४२॥ वितर्कः श्रुतम् ॥४३॥ वीचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः ॥ ४४ ॥ सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानन्त-वियोजकदर्शनमोहक्षपकोपशमकोपशान्तमोहक्षपकक्षीणमोहजिनाः क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जराः ॥४९॥ पुलाकवकुशकुशीलनिर्ग्रन्थ-स्नातका निर्ग्रन्थाः ॥४६॥ संयमश्रुतप्रतिसेवनातीर्थलिंगलेश्योपपादस्थानविकल्पतः साध्याः ॥ ४७ ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणान्तरायक्षयाच्च केवलम् ॥ १ ॥ बन्धहेत्वभावनिर्जराभ्यां कृत्स्नकर्मविप्रमोक्षो मोक्षः ॥ २ ॥ औपशमिकादिभव्यत्वानां च ॥ ३ ॥ अन्यत्र केवलसम्यक्त्वज्ञान-दर्शनसिद्धत्वेभ्यः ॥४॥ तदनन्तरमूर्ध्वं गच्छंत्यालोकान्तात् ॥५॥ पूर्वप्रयोगादसंगत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च ॥ ६ ॥ आविद्धकुलालचक्रवद्व्यपगतलेपालाबुवदेरण्डबीजवदग्निशिखावच्च ॥७॥ धर्मास्तिकायाभावात् ॥८॥ क्षेत्रकालगतिलिंगतीर्थचारित्रप्रत्येकबुद्धबोधितज्ञानावगाहनांतरसंख्याल्पबहुत्वतः साध्याः ॥ ९ ॥

इति तत्त्वार्थाधिगमे मोक्षशास्त्रे दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

श्रीवीतरागाय नमः ।

श्रीउमास्वामीविरचित—

# मोक्षशास्त्र सटीक ।

## प्रथम अध्याय ।

मङ्गलाचरण—

दोहा—वीरवदन-हिम गिरि निकसि, फैली जो जग रङ्ग ।
नय तरङ्ग युत गङ्ग वह, क्षालै पाप अभङ्ग ॥

मोक्षप्राप्तिका उपाय—

**सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः* ॥ १ ॥**

अर्थ—(सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि) सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र ये तीनों मिलकर (मोक्षमार्गः) मोक्षके मार्ग अर्थात् मोक्षकी प्राप्तिके उपाय है ।

सम्यग्ज्ञान—संशय[१] विपर्यय[२] और अनध्यवसाय[३]रहित जीवादि पदार्थोंका जानना सम्यग्ज्ञान कहलाता है ।

सम्यक्चारित्र—मिथ्यादर्शन, कषाय, तथा हिंसा आदि

---

* 'मोक्षमार्गः' इस पदमें व्याकरणके नियमके अनुसार बहुवचन होना चाहिये था पर आचार्यने एकवचन ही रखा है, उससे सूचित होता है कि सम्यग्दर्शन आदि तीनोंका मिलना ही मोक्षका मार्ग है ।

१—अनिश्चित ज्ञान, जैसे यह सीप है या चांदी । २—उल्टा ज्ञान, जैसे रस्सीमें सांपका ज्ञान । ३—अनिश्चित तथा विकल्परहित ज्ञान, जैसे चलते समय पांवोंसे छुए हुए तृण पत्थर वगैरहमें 'कुछ है' इस प्रकारका ज्ञान ।

संसारके कारणोंसे विरक्त होना सम्यक्‌चारित्र कहलाता है। सम्यग्दर्शनका लक्षण आगेके सूत्रमें कहते हैं ॥ १ ॥

सम्यग्दर्शनका लक्षण—

## तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम् ॥ २ ॥

अर्थ—(तत्त्वार्थश्रद्धानम्) तत्त्व-वस्तुके स्वरूपसहित अर्थ-जीवादि पदार्थोंका श्रद्धान करना ( सम्यग्दर्शनम ) सम्यग्दर्शन [ अस्ति ] है।

भावार्थ—चौथे सूत्रमें कहे जानेवाले जीव आदि सात तत्त्वोंका जैसा स्वरूप वीतराग—सर्वज्ञ भगवान्‌ने कहा है उसका उसीप्रकार श्रद्धान करना सो सम्यग्दर्शन है। यह व्यवहार सम्यग्दर्शनका लक्षण है ॥२॥

सम्यग्दर्शनके, उत्पत्तिकी अपेक्षा भेद—

## तन्निसर्गादधिगमाद्वा ॥ ३ ॥

अर्थ—( तत् ) वह सम्यग्दर्शन ( निसर्गात् ) स्वभावसे ( वा ) अथवा ( अधिगमात् ) परके उपदेश आदिसे [ उत्पद्यते ] उत्पन्न होता है। इसप्रकार सम्यग्दर्शनके उत्पत्तिकी अपेक्षा दो भेद हैं—
१ निसर्गज, २ अधिगमज।

निसर्गज—जो परके उपदेशके विना अपने आप ( पूर्वभवके संस्कारसे ) उत्पन्न हो उसे निसर्गज सम्यग्दर्शन कहते हैं।

अधिगमज—जो परके उपदेश आदिसे होता है उसे अधिगमज सम्यग्दर्शन कहते हैं* ॥ ३ ॥

---

* उक्त दोनों भेदोंमें मिथ्यात्व, सम्यङ्मिथ्यात्व, सम्यक्प्रकृति और अनन्तानुबन्धी क्रोध मान माया लोभ इन सात कर्मप्रकृतियोंका उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशमका होना आवश्यक है।

तत्त्वोंके नाम—

**जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम् ॥४॥**

अर्थ—(जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरामोक्षाः) जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष ये सात (तत्त्वम्) तत्त्व [सन्ति] हैं।

जीव—जिसमें ज्ञानदर्शनरूप चेतना पाई जावे उसे जीव कहते हैं।

अजीव—जिसमें चेतना न पाई जावे उसे अजीव कहते हैं।

आस्रव—बन्धके कारणको आस्रव कहते हैं।

बन्ध—आत्माके प्रदेशोंके साथ कर्मोंका दूध-पानीकी तरह मिलजाना सो बन्ध है।

संवर—आस्रवके रुकनेको संवर कहते हैं।

निर्जरा—आत्माके प्रदेशोंसे पहलेके बन्धे हुए कर्मोंका एकदेश क्षय होना सो निर्जरा है।

मोक्ष—समस्त कर्मोंके बिलकुल क्षय होजानेको मोक्ष कहते हैं * ॥ ४ ॥

सात तत्त्व तथा सम्यग्दर्शन आदिके व्यवहारके कारण—

**नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥**

अर्थ—( नामस्थापनाद्रव्यभावतः ) नाम, स्थापना, द्रव्य

* इन्हीं सात तत्त्वोंमें पुण्य और पाप मिला देनेसे ९ पदार्थ हो जाते हैं। यहां उनका आस्रव और बंधमें अन्तर्भाव हो जानेसे अलग कथन नहीं किया है।

और भावसे ( तत् न्यासः ) उन सात तत्वों तथा सम्यग्दर्शन आदिका लोकव्यवहार [ भवति ] होता है। नाम आदि चार पदार्थ ही चार निक्षेप[1] कहलाते हैं।

**नामनिक्षेप**—गुण, जाति, द्रव्य और क्रियाकी अपेक्षाके विना ही इच्छानुसार किसीका नाम रखनेको नामनिक्षेप कहते हैं। जैसे किसीका नाम 'जिनदत्त' है। यद्यपि वह जिनदेवके द्वारा नही दिया गया है तथापि लोकव्यवहार चलानेके लिये उसका जिनदत्त नाम रखलिया गया है।

**स्थापनानिक्षेप**—धातु काष्ठ पाषाण आदिकी प्रतिमा तथा अन्य पदार्थोंमें 'यह वह है' इस प्रकार किसीकी कल्पना करना सो स्थापनानिक्षेप है। इसके दो भेद है—१ तदाकार स्थापना और २ अतदाकार स्थापना। जिस पदार्थका जैसा आकार है उसमे उसी आकारवालेकी कल्पना करना सो **तदाकार स्थापना** है—जैसे पार्श्वनाथकी प्रतिमामें पार्श्वनाथकी कल्पना करना। और भिन्न आकारवाले पदार्थोंमें किसी भिन्न आकारवालेकी कल्पना करना सो **अतदाकार स्थापना** है। जैसे सतरंजकी गोटोंमें बादशाह, वजीर वगैरहकी कल्पना करना ×।

**द्रव्यनिक्षेप**—भूत भविष्यत् पर्यायकी मुख्यता लेकर वर्तमानमें कहना सो द्रव्यनिक्षेप है। जैसे पहले कभी पूजा करनेवाले पुरुषको

---

१—प्रमाण और नयके अनुसार प्रचलित हुए लोकव्यवहारको निक्षेप कहते है। × नामनिक्षेप और स्थापनानिक्षेपमें अन्तर—नामनिक्षेपमे पूज्य अपूज्यका व्यवहार नहीं होता, पर स्थापनानिक्षेपमे पूज्य अपूज्यका व्यवहार होता है।

वर्तमानमें पुजारी कहना और भविष्यत्‌में राजा होनेवाले राजपुत्रको राजा कहना।

भावनिक्षेप—केवल वर्तमान पर्यायकी मुख्यतासे अर्थात् जो पदार्थ जैसा है उसको उसी रूप कहना सो भावनिक्षेप है। जैसे–काष्ठको काष्ठ अवस्थामें काष्ठ, आगी होने पर आगी और कोयला होजाने पर कोयला कहना ॥ ५ ॥

सम्यग्दर्शन आदि तथा तत्वोंके जाननेके उपाय—

## प्रमाणनयैरधिगमः ॥ ६ ॥

अर्थ—सम्यग्दर्शन आदि रत्नत्रय और जीव आदि तत्वोंका (अधिगमः) ज्ञान (प्रमाणनयैः) प्रमाण और नयोंसे [भवति] होता है।

प्रमाण—जो पदार्थके सर्वदेशको ग्रहण करे उसे प्रमाण कहते हैं। इसके दो भेद हैं–१–प्रत्यक्ष प्रमाण और २–परोक्ष प्रमाण। आत्मा जिस ज्ञानके द्वारा किसी बाह्य निमित्तकी सहायताके विना ही पदार्थोंको स्पष्ट जाने उसे प्रत्यक्ष प्रमाण कहते हैं और इन्द्रिय तथा प्रकाश आदिकी सहायतासे पदार्थोंको एकदेश जाने उसे परोक्ष प्रमाण कहते हैं।

नय—जो पदार्थके एकदेशको विषय करे-जाने उसे नय कहते है। इसके दो भेद हैं–१ द्रव्यार्थिक, २–पर्यायार्थिक। जो मुख्य रूपसे विषय करे उसे द्रव्यार्थिक और जो मुख्य रूपसे पर्यायको विषय करे उसे पर्यायार्थिक नय कहते है* ॥ ६ ॥

* इन अवान्तर भेदोंकी विवक्षासे ही सूत्रमें द्विवचनके स्थानपर बहुवचनका प्रयोग किया गया है।

**निर्देशस्वामित्वसाधनाधिकरणस्थितिविधानतः ।७।**

अर्थ—निर्देश, स्वामित्व, साधन, अधिकरण, स्थिति और विधान इनसे भी जीवादिक तत्त्व तथा सम्यग्दर्शन आदिका व्यवहार होता है।

निर्देश—वस्तुके स्वरूपका कथन करना सो निर्देश है।

स्वामित्व—वस्तुके अधिकारको स्वामित्व कहते हैं।

साधन—वस्तुकी उत्पत्तिके कारणको साधन कहते हैं।

अधिकरण—वस्तुके आधारको अधिकरण कहते हैं।

स्थिति—वस्तुके कालकी अवधिको स्थिति कहते हैं।

विधान—वस्तुके भेदोंको विधान कहते हैं ॥ ७ ॥ ×

**सत्संख्याक्षेत्रस्पर्शनकालान्तरभावाल्पबहुत्वैश्च ॥८॥**

---

× ऊपर कहे हुए छह अनुयोगोंसे सम्यग्दर्शनका वर्णन इस प्रकार है—

**निर्देश**—जीव आदि तत्वोंका यथार्थ श्रद्धान करना।

**स्वामित्व**—जीव।

**साधन**—साधनके दो भेद हैं-१ अन्तरङ्ग और २ बाह्य। दर्शनमोहके उपशम, क्षय अथवा क्षयोपशमको अन्तरङ्ग साधन कहते हैं, यह सबके एकसा होता है। बाह्य साधन कई प्रकारका होता है जैसे नरक गतिमें तीसरे नरक तक 'जातिस्मरण', 'धर्मश्रवण' और 'दुःखानुभव' ये तीन तथा चौथेसे सातवें तक 'जातिस्मरण' और 'दुःखानुभव' ये दो साधन हैं। तिर्यञ्च और मनुष्यगतिमें 'जातिस्मरण' 'धर्मश्रवण' और 'जिनबिम्ब-दर्शन' ये तीन साधन हैं। देवगतिमें बारहवें स्वर्गके पहले 'जातिस्मरण', 'धर्मश्रवण', 'जिनकल्याणक दर्शन और 'देवर्द्धिदर्शन' ये चार, उनके आगे सोलहवें स्वर्ग तक 'देवर्द्धिदर्शन' को छोडकर तीन, तथा नवग्रैवेयकोंमें 'जातिस्मरण' और 'धर्मश्रवण' ये दो साधन हैं। इसके आगे सम्यग्दृष्टि जीव ही उत्पन्न होते हैं।

संघ, साधु और मनोज्ञ इन १० प्रकारके मुनियोंकी सेवा-टहल करना सो आचार्यवैयावृत्य आदि १० प्रकारका वैयावृत्य है।

आचार्य—जो मुनि पंचाचारका स्वयं आचरण करते और दूसरोंको आचरण कराते हैं उन्हें आचार्य कहते हैं।

उपाध्याय—जिनके पास शास्त्रोंका अध्ययन किया जाता हो वे उपाध्याय कहलाते हैं।

तपस्वी—महान् उपवासके करनेवाले साधुओंको तपस्वी कहते हैं।

शैक्ष्य—शास्त्रके अध्ययनमें तत्पर मुनि शैक्ष्य कहलाते हैं।

ग्लान—रोगसे पीडित मुनि ग्लान कहलाते हैं।

गण—वृद्ध मुनियोंके अनुसार चलनेवाले मुनियोंके समुदायको गण कहते हैं।

कुल—दीक्षा देनेवाले आचार्यके शिष्योंको कुल कहते हैं।

सङ्घ—ऋषि, यति, मुनि, अनगार इन चार प्रकारके मुनियोंके समूहको संघ कहते हैं।

साधु—जिनने बहुत कालसे दीक्षा ग्रहण की है उन्हें साधु कहते हैं।

मनोज्ञ—लोकमें जिनकी प्रशंसा बढ रही हो इन्हें मनोज्ञ कहते हैं ॥ २४ ॥

स्वाध्याय तपके ५ भेद—

**वाचनापृच्छनानुप्रेक्षाम्नायधर्मोपदेशाः ॥ २५ ॥**

अर्थ—वाचना ( निर्दोष ग्रंथको, उसके, अर्थको तथा दोनोंको

भव्य जीवोंको श्रवण कराना ), पृच्छना ( संशयको दूर करनेके लिये अथवा कृत निश्चयको दृढ करनेके लिये प्रश्न पूछना ), अनुप्रेक्षा ( जाने हुए पदार्थका वार वार चिन्तवन करना ), आम्नाय ( निर्दोष उच्चारण करते हुए पाठ करना) और धर्मोपदेश (धर्मका उपदेश करना) ये पांच स्वाध्याय तपके भेद हैं।

व्युत्सर्ग तपके २ भेद—

## बाह्याभ्यन्तरोपध्योः ॥ २६ ॥

अर्थ—बाह्योपधिव्युत्सर्ग ( धनधान्यादि बाह्य पदार्थोंका त्याग करना ) और आभ्यन्तरोपधिव्युत्सर्ग ( क्रोध मान आदि खोटे भावोंका त्याग करना ), ये दो व्युत्सर्ग तपके भेद हैं ॥ २६ ॥

ध्यान तपका लक्षण—

## उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानमान्तर्मुहूर्तात् ॥ २७ ॥

अर्थ—( उत्तमसंहननस्य ) उत्तम संहननवालेका ( आन्तर्मुहूर्तात्) अन्तर्मुहूर्तपर्यन्त (एकाग्रचिन्तानिरोधः) एकाग्रतासे चिंताका रोकना (ध्यानम्) ध्यान है।

भावार्थ—किसी एक विषयमें चित्तको रोकना सो ध्यान है। वह उत्तम संहननधारी जीवोंके ही होता है और एक पदार्थका ध्यान अन्तर्मुहूर्तसे अधिक समय तक नहीं होता ॥ २७ ॥

---

१–वज्रऋषभनाराच, वज्रनाराच और नाराच ये तीन संहनन उत्तम संहनन कहलाते हैं। इन संहननके धारी जीवोंके ही ध्यान होसकता है।

ध्यानके भेद—

## आर्तरौद्रधर्म्यशुक्लानि ॥ २८ ॥

अर्थ—आर्तध्यान, रौद्रध्यान, धर्मध्यान और शुक्लध्यान ये ध्यानके चार भेद है ॥ २८ ॥

## परे मोक्षहेतू ॥ २९ ॥

अर्थ—इनमेंसे धर्म और शुक्लध्यान मोक्षके कारण है।

नोट १—धर्मध्यान परम्परासे और शुक्लध्यान साक्षात् मोक्षका कारण है।

नोट २—शुरूके आर्त और रौद्र ये २ ध्यान संसारके कारण है।

[1]आर्तध्यानका लक्षण और भेद—

## आर्त्तममनोज्ञस्य संप्रयोगे तद्विप्रयोगाय स्मृतिसमन्वाहारः ॥ ३० ॥

अर्थ—अनिष्ट पदार्थका संयोग होनेपर उसे दूर करनेके लिये बार बार विचार करना सो ( १ ) अनिष्ट संयोगज नामक आर्तध्यान है ॥ ३० ॥

## विपरीतं मनोज्ञस्य ॥ ३१ ॥

अर्थ—स्त्री पुत्र आदि इष्ट जनोंका वियोग होनेपर उनके संयोगके लिये बार बार चिन्ता करना सो ( २ ) इष्ट वियोगज नामक आर्तध्यान है ॥ ३१ ॥

---

१—दुःखमें होनेवाले ध्यानको आर्तध्यान कहते है।

## वेदनायाश्च ॥ ३२ ॥

अर्थ—रोगजनित पीडाका निरन्तर चिन्तवन करना सो (३) वेदनाजन्य नामक आर्तध्यान है ॥ ३२ ॥

## निदानं च ॥ ३३ ॥

अर्थ—आगामीकाल सम्बन्धी विषयोंकी प्राप्तिमें चित्तको तल्लीन करना सो ( ४ ) निदानज नामक आर्तध्यान है ॥ ३३ ॥

गुणस्थानोंकी अपेक्षा आर्तध्यानके स्वामी—

## तदविरतदेशविरतप्रमत्तसंयतानाम् ॥ ३४ ॥

अर्थ—वह आर्तध्यान अविरत अर्थात् आदिके चार गुणस्थान, देशविरत अर्थात् पञ्चम गुणस्थान और प्रमत्तसयत अर्थात् छठवें गुणस्थानमे होता है।

नोट—छठवें गुणस्थानमें निदान नामका आर्तध्यान नही होता है ॥ ३४ ॥

रौद्रध्यानके[1] भेद व स्वामी।

## हिंसानृतस्तेयविषयसंरक्षणेभ्यो रौद्रमविरत-देशविरतयोः ॥ ३५ ॥

अर्थ—हिंसा, झूठ, चोरी और विषय संरक्षणसे उत्पन्न हुआ ध्यान रौद्रध्यान कहलाता है और वह अविरत तथा देशविरत ( आदिके पांच ) गुणस्थानोंमें होता है।

---

१–क्रूर परिणामोंके होते हुए जो ध्यान होता है उसे रौद्रध्यान कहते है।

भावार्थ—निमित्तके भेदसे रौद्रध्यान चार प्रकारका होता है। १ हिंसानन्दी ( हिंसामें आनन्द मानकर उसीके साधन जुटानेमें तल्लीन रहना ), २ मृषानन्दी ( असत्य बोलनेमें आनन्द मानकर उसीका चिन्तवन करना), ३ चौर्यानन्दी ( चोरीमें आनन्द मानकर उसीका चिन्तवन करना ) और ४ परिग्रहानन्दी (परिग्रहकी रक्षाकी चिन्ता करना ) ॥ ३५ ॥

[1]धर्मध्यानका स्वरूप व भेद—

## आज्ञापायविपाकसंस्थानविचयाय धर्म्यम् ॥ ३६ ॥

अर्थ—आज्ञाविचय, अपायविचय, विपाक विचय और संस्थान-विचयके लिये चिन्तवन करना सो धर्म्यध्यान है।

भावार्थ—धर्मध्यानके चार भेद हैं-१ आज्ञाविचय ( आगमकी प्रमाणतासे अर्थका विचार करना ) २ अपायविचय ( संसारी जीवोंके दुःखका तथा उससे छूटनेके उपायका चिन्तवन करना ), ३ विपाकविचय ( कर्मके फलका—उदयका विचार करना ) और ४ संस्थानविचय ( लोकके आकारका विचार करना )।

स्वामी—यह धर्म्यध्यान चौथे गुणस्थानसे लेकर सप्तम गुण-स्थानतक श्रेणि चढ़नेके पहले पहले तक होता है । ३६ ॥

[2]शुक्लध्यानके स्वामी—

## शुक्ले चाद्ये पूर्वविदः ॥ ३७ ॥

१—धर्मविशिष्टध्यानको धर्मध्यान कहते हैं। २—शुद्धध्यानको शुक्लध्यान कहते हैं।

अर्थ—प्रारम्भके पृथक्त्ववितर्क और एकत्ववितर्क नामक दो शुक्लध्यान पूर्वज्ञानधारी श्रुतकेवलीके ही होते हैं।

नोट—चकारसे श्रुतकेवलीके धर्मध्यान भी होता है ॥ ३७ ॥

## परे केवलिनः ॥ ३८ ॥

अर्थ—अन्तके सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति और व्युपरतक्रियानिवर्ति ये दो शुक्लध्यान सयोगकेवली और अयोगकेवलीके ही होते हैं। * ॥३८॥

शुक्लध्यानके चार भेदोंके नाम—

## पृथक्त्वैकत्ववितर्कसूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिव्युपरतक्रियानिवर्तीनि ॥ ३९ ॥

अर्थ—पृथक्त्ववितर्क, एकत्ववितर्क, सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति, और व्युपरतक्रियानिवर्ति ये शुक्लध्यानके चार भेद हैं ॥ ३९ ॥

शुक्लध्यानके आलम्बन—

## त्र्येकयोगकाययोगायोगानाम् ॥ ४० ॥

अर्थ—उक्त चार भेद क्रमसे तीन योग, एक योग, काययोग

---

* पहला भेद सातिशय अप्रमत्त नामक सातवें गुणस्थानसे लेकर दशवें गुणस्थान तक रहता है। इससे मोहनीय कर्मका उपशम अथवा क्षय होता है। दूसरा भेद बारहवें गुणस्थानमें होता है। इससे शेष घातिया कर्मोंका क्षय होकर केवलज्ञान प्राप्त होता है। तीसरा भेद तेरहवें गुणस्थानके अन्त समयमे होता है। इससे ७२ प्रकृतियोंका नाश होकर चौदहवां गुणस्थान प्राप्त होता है। और चौथा भेद चौदहवें गुणस्थानमें होता है। इससे शेष १३ प्रकृतियोंका क्षय होकर मोक्ष प्राप्त होता है।

और योगरहित जीवोंके होते हैं अर्थात् पहला पृथक्त्ववितर्कध्यान मन, वचन, काय इन तीनों योगोंके धारकके होता है। दूसरा एकत्व-वितर्कध्यान तीन योगोंमेंसे किसी एक योगके धारकके होता है। तीसरा सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यान सिर्फ काययोगके धारकके होता है और चौथा सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिध्यान योगरहित जीवोंके होता है ॥ ४० ॥

आदिके दो ध्यानोंकी विशेषता—

## एकाश्रये सवितर्कवीचारे पूर्वे ॥ ४१ ॥

अर्थ—एक परिपूर्ण श्रुतज्ञानीके आश्रित रहनेवाले प्रारम्भके दो ध्यान वितर्क और वीचारकर सहित है ॥ ४१ ॥

## अवीचारं द्वितीयम् ॥ ४२ ॥

अर्थ—किन्तु दूसरा शुक्लध्यान वीचारसे रहित है।

भावार्थ—जिसमे वितर्क और वीचार दोनों हों उसे पृथक्त्व-वितर्क नामक शुक्लध्यान कहते है। और जो केवल वितर्कसे सहित हो उसे एकत्ववितर्क नामक शुक्लध्यान कहते हैं।

सूक्ष्मकाययोगके आलम्बनसे जो ध्यान होता है उसे सूक्ष्म-क्रियाप्रतिपाति नामक शुक्लध्यान कहते हैं। जिसमें आत्मप्रदेशोंमें परिस्पंद पैदा करनेवाली श्वासोच्छ्वास आदि समस्त क्रियाएं निवृत्त हो जाती हैं—रुक जाती हैं उसे व्युपरतक्रियानिवर्ति नामक शुक्लध्यान कहते हैं ॥ ४२ ॥

# तपके भेद।

## बाह्य तप

1. अनशन
2. अवमोदर्य
3. वृत्तिपरिसंख्यान
4. रसपरित्याग
5. विविक्तशय्यासन
6. कायक्लेश

## अन्तरङ्ग तप

### प्रायश्चित्त

1. आलोचना
2. प्रतिक्रमण
3. तदुभय
4. विवेक
5. व्युत्सर्ग
6. तप
7. छेद
8. परिहार
9. उपस्थापन

### विनय

1. ज्ञानविनय
2. दर्शन ,,
3. चारित्र ,,
4. उपचार ,,

### वैयावृत्य

1. आचार्य वैयावृत्य
2. उपाध्याय ,,
3. तपस्वि ,,
4. शैक्ष्य ,,
5. ग्लान ,,
6. गण ,,
7. कुल ,,
8. संघ ,,
9. साधु ,,
10. मनोज्ञ ,,

### स्वाध्याय

1. वाचना
2. प्रच्छना
3. अनुप्रेक्षा
4. आम्नाय
5. धर्मोपदेश

### व्युत्सर्ग

1. बाह्योपधि त्याग
2. आभ्यन्तरोपधि त्याग

### ध्यान

#### आर्तध्यान

1. अनिष्टसंयोगज
2. इष्टवियोगज
3. वेदनाज
4. निदान

#### रौद्रध्यान

1. हिंसानन्दी
2. मृषानन्दी
3. चौर्यानन्दी
4. परिग्रहानन्दी

#### धर्मध्यान

1. आज्ञाविचय
2. अपायविचय
3. विपाकविचय
4. संस्थानविचय

#### शुक्लध्यान

1. पृथक्त्ववितर्क
2. एकत्ववितर्क
3. सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति
4. व्युपरतक्रियानिवर्ति

वितर्कका लक्षण—

## वितर्कः श्रुतम् ॥ ४३ ॥

अर्थ—श्रुतज्ञानको वितर्क कहते हैं ॥ ४३ ॥

वीचारका लक्षण—

## वीचारोऽर्थव्यञ्जनयोगसंक्रान्तिः ॥ ४४ ॥

अर्थ—अर्थ, व्यञ्जन और योगकी पलटनाको वीचार कहते हैं।

अर्थसंक्रान्ति—अर्थ अर्थात् ध्यान करने योग्य पदार्थको छोड़कर उसकी पर्यायको ध्यावे और पर्यायको छोड़कर द्रव्यको ध्यावे सो अर्थसंक्रान्ति है।

व्यञ्जनसंक्रान्ति—श्रुतके एक वचनको छोड़कर अन्यका अवलम्बन करना और उसे छोड़ किसी अन्यथा अवलम्बन करना सो व्यञ्जनसंक्रान्ति है ॥ ४४ ॥

योगसंक्रान्ति—काययोगको छोड़कर मनोयोग या वचनयोगको ग्रहण करना और उन्हें छोड़कर किसी अन्य योगको ग्रहण करना सो सो योगसंक्रान्ति है ॥ ४४ ॥

पात्रकी अपेक्षा निर्जरामें न्यूनाधिकताका वर्णन—

## सम्यग्दृष्टिश्रावकविरतानन्तवियोजकदर्शनमोहक्षपकोपशमकोपशान्तमोहक्षपकक्षीणमोहजिनाः क्रमशोऽसंख्येयगुणनिर्जराः ॥ ४५ ॥

अर्थ—१ सम्यग्दृष्टि, २ पञ्चमगुणस्थानवर्ती श्रावक, ३ विरत

(मुनि), ४ अनन्तानुबन्धीकी विसंयोजना करनेवाले[1], ५ दर्शनमोहका क्षय करनेवाला, ६ चारित्रमोहका उपशम करनेवाला, ७ उपशान्तमोहवाला, ८ क्षपकश्रेणि चढता हुआ, ९ क्षीणमोह (बारहवें गुणस्थानवाला) और १० जिनेन्द्र भगवान्. इन सबके [अन्तर्मुहूर्त पर्यन्त परिणामोंकी विशुद्धताकी अधिकतासे आयुकर्मको छोडकर] प्रतिसमय क्रमसे असंख्यातगुणी निर्जरा होती है ॥ ४५ ॥

निर्ग्रन्थ-साधुओंके भेद—

## पुलाकबकुशकुशीलनिर्ग्रंथस्नातका निर्ग्रंथाः ॥ ४६ ॥

अर्थ—पुलाक, बकुश, कुशील, निर्ग्रन्थ और स्नातक ये पाच प्रकारके निर्ग्रन्थ साधु है।

पुलाक—जो उत्तरगुणोंकी भावनासे रहित हो तथा किसी क्षेत्र व कालमे मूलगुणोंमे भी दोष लगावें उन्हें पुलाक कहते है।

बकुश—जो मूलगुणोंका निर्दोष पालन करते हों परन्तु अपने शरीर व उपकरणादिकी शोभा बढानेकी कुछ इच्छा रखते हों उन्हें बकुश कहते है।

कुशील—मुनि दो प्रकारके होते है—एक प्रतिसेवनाकुशील और दूसरे कषायकुशील।

प्रतिसेवनाकुशील—जिनके उपकरण तथा शरीरादिसे विरक्तता न हो और मूलगुण तथा उत्तरगुणकी परिपूर्णता है परन्तु उत्तरगुणोंमें कुछ विराधना दोष हो, उन्हें प्रतिसेवनाकुशील कहते हैं।

---

१—अनन्तानुबन्धीके परमाणुओंको अप्रत्याख्यानावरणादि रूप बदलनेवाला।

कषायकुशील—जिन्होंने संज्वलनके सिवाय अन्य कषायोंको जीत लिया हो उन्हें कषायकुशील कहते हैं।

निर्ग्रन्थ—जिनका मोहकर्म क्षीण होगया हो ऐसे बारहवें गुणस्थानवर्ती मुनि निर्ग्रन्थ कहलाते हैं।

स्नातक—समस्त घातिया कर्मोंका नाश करनेवाले केवली भगवान् स्नातक कहलाते हैं॥ ४६॥

पुलाकादि मुनियोंमें विशेषता—

**संयमश्रुतप्रतिसेवनातीर्थलिंगलेश्योपपादस्थान-विकल्पतः साध्याः॥ ४७॥**

अर्थ—उक्त मुनि संयम, श्रुत, प्रतिसेवना, तीर्थ, लिङ्ग, लेश्या, उपपाद और स्थान इन आठ अनुयोगोंके द्वारा भेदरूपसे साध्य हैं। अर्थात्–इन आठ अनुयोगोंके पुलाक आदि मुनियोंके विशेष भेद होते हैं॥ ४७॥

इति श्रीमदुमास्वामिविरचिते मोक्षशास्त्रे नवमोऽध्यायः॥

## प्रश्नावली।

(१) संवरके कारण क्या हैं?

(२) गुप्ति और समितिमे क्या अन्तर है?

(३) परिषह किस लिये सहन करना चाहिये? एकसाथ कितने परिषह हो सकते हैं?

(४) प्रायश्चित्त तपके भेद लक्षण सहित गिनाओ।

(५) क्या संवरके विना भी निर्जरा हो सकती है?

(६) शुक्लध्यानके भेदोंका वर्णन कर उनके लक्षण बताओ और कौन भेद कब होता है? उसका क्या कार्य है? यह भी बताओ।

(७) पुलाक मुनि पूज्य हैं या अपूज्य?

(८) रौद्रध्यानी जीव मरकर कहां जाता है?

(९) आजकल ध्यान हो सकता है या नहीं?

(१०) ध्यानकी सिद्धिके उपयोगी कुछ नियम बताओ।

---

# दशम अध्याय।

## मोक्षतत्वका वर्णन।

केवलज्ञानकी उत्पत्तिका कारण*—

**मोहक्षयाज्ज्ञानदर्शनावरणान्तरायक्षयाच्च केवलम्।१।**

अर्थ—मोहनीय कर्मका क्षय होनेसे अन्तर्मुहूर्त पर्यन्त क्षीण-कषाय नामक बारहवा गुणस्थान पाकर बादमें एकसाथ ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय कर्मका क्षय होनेसे केवलज्ञान उत्पन्न होता है।

भावार्थ—चार घातिया कर्मोंका सर्वथा क्षय होजाने पर केवल-ज्ञान होता है।

नोट—घातिया कर्मोंमें सबसे पहले मोहनीय कर्मका क्षय होता है, इसलिये सूत्रमें गौरव होनेपर भी उसका पृथक् निर्देश किया है॥१॥

---

* मोक्ष केवल ज्ञानपूर्वक होता है, इसलिये मोक्षके पहले केवलज्ञानकी उत्पत्तिका वर्णन किया है।

मोक्षके कारण और लक्षण—

## बंधहेत्वभावनिर्जराभ्यां कृत्स्नकर्मविप्रमोक्षो मोक्षः ॥ २ ॥

अर्थ—बन्धके कारणोंका अभाव तथा निर्जराके द्वारा ज्ञानावरणादि समस्त कर्मप्रकृतियोंका अत्यन्त अभाव होना मोक्ष है।

भावार्थ—आत्मासे समस्त कर्मोंका सम्बन्ध छूट जाना मोक्ष है और वह संवर तथा निर्जराके द्वारा प्राप्त होता है ॥ २ ॥

मोक्षमें कर्मोंके सिवाय और किसका अभाव होता है?—

## औपशमिकादिभव्यत्वानां च ॥ ३ ॥

अर्थ—मुक्त जीवके औपशमिक आदि भावोंका तथा पारिणामिक भावोंमेंसे भव्यत्व[1] भावका भी अभाव हो जाता है।

## अन्यत्र केवलसम्यक्त्वज्ञानदर्शनसिद्धत्वेभ्यः ॥४॥

अर्थ—केवलसम्यक्त्व, केवलज्ञान, केवलदर्शन और सिद्धत्व इन भावोंको छोडकर मोक्षमें अन्य भावोंका अभाव हो जाता है।

भावार्थ—मुक्त अवस्थामें जीवत्व नामक पारिणामिक भाव और कर्मोंके क्षयसे प्रकट होनेवाले आत्मिक भाव रहते हैं, शेषका अभाव हो जाता है।

नोट—जिन गुणोंका अनन्तज्ञानादिके साथ सहभाव सम्बन्ध है ऐसे अनन्तवीर्य, अनन्तसुख आदि गुण भी पाये जाते है ॥ ४ ॥

---

१–जिसके सम्यग्दर्शनादि प्राप्त होनेकी योग्यता हो उसे भव्य कहते हैं। जब सम्यग्दर्शनादि गुण पूर्ण रूपसे प्रकट हो चुकते है तब आत्मामें भव्यत्वका व्यवहार मिट जाता है।

कर्मोंका क्षय होनेके बाद—

**तदनन्तरमूर्ध्वं गच्छत्यालोकान्तात् ॥ ५ ॥**

अर्थ—समस्त कर्मोंका क्षय होनेके बाद मुक्त जीव लोकके अंत भाग पर्यन्त ऊपरको जाता है ॥ ५ ॥

मुक्त जीवके ऊर्ध्वगमनमें कारण—

**पूर्वप्रयोगादसंगत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्च ॥ ६ ॥**

अर्थ—पूर्व प्रयोग-( पूर्वसंस्कार )से, सङ्गरहित होनेसे, कर्मबन्धनके नष्ट होनेसे और तथागतिपरिणाम अर्थात् ऊर्ध्वगमनका स्वभाव होनेसे मुक्त जीव ऊर्ध्वगमन करता है ॥ ६ ॥

उक्त चारों कारणोंके क्रमसे चार दृष्टान्त—

**आविद्धकुलालचक्रवद्व्यपगतलेपालाबुवदेरण्डबीजवदग्निशिखावच्च ॥ ७ ॥**

अर्थ—( १ ) मुक्तजीव कुम्भकारके द्वारा घुमाये हुए चाककी तरह पूर्वप्रयोगसे ऊर्ध्वगमन करता है। अर्थात् जिसप्रकार कुम्भकार चाकको घुमाकर छोड देता है तब भी चक्र पहलेके भरे हुए वेगके वशसे घूमता रहता है, उसीप्रकार जीव भी संसार अवस्थामें मोक्षप्राप्तिके लिये बार बार अभ्यास करता था। मुक्त होनेपर यद्यपि उसका वह अभ्यास छूट जाता है, तथापि वह पहलेके अभ्याससे ऊपरको गमन करता है। ( २ ) मुक्तजीव, दूर हो गया है लेप जिसका ऐसे तूंबेकी तरह ऊपरको जाता है। अर्थात् तूंबेपर जबतक मिट्टीका लेप

रहता है तबतक वह वजनदार होनेसे पानीमें डूबा रहता है, पर ज्योंही उसकी मिट्टी गलकर दूर हो जाती है त्योंही वह पानीके ऊपर आ जाता है। इसीप्रकार यह जीव जबतक कर्मलेपसे सहित होता है तब तक संसारसमुद्रमें डूबा रहता है, पर ज्यों ही इसका कर्मलेप दूर होता है त्यों ही वह ऊपर उठ कर लोकके ऊपर पहुंच जाता है। ( ३ ) मुक्त जीव कर्मबन्धसे मुक्त होनेके कारण एरण्डके बीजके समान ऊपरको जाता है। अर्थात् एरण्ड वृक्षका सूखा बीज जब चटकता है तब उसकी मिंगी जिस प्रकार ऊपरको जाती है उसीप्रकार यह जीव कर्मोंका बन्धन दूर होनेपर ऊपरको जाता है। और ( ४ ) मुक्त जीव स्वभावसे ही अग्निकी शिखाकी तरह ऊर्ध्वगमन करता है अर्थात् जिसप्रकार हवाके अभावमे अग्नि ( दीपक आदि ) की शिखा ऊपरको जाती है उसी प्रकार कर्मोंके विना यह जीव भी ऊपरको जाता है ॥ ७ ॥

लोकाग्रके आगे नहीं जानेमें कारण—

## धर्मास्तिकायाभावात् ॥ ८ ॥

अर्थ—धर्मद्रव्यका अभाव होनेसे मुक्त जीव लोकाग्र भागके आगे अर्थात् अलोकाकाशमें नहीं जाते। क्योंकि जीव और पुद्गलोंका गमन धर्मद्रव्यकी सहायतासे ही होता है और अलोकाकाशमे धर्मद्रव्यका अभाव है* ॥ ८ ॥

---

* लोकके अन्तमे ४५ लाख योजन विस्तारवाली सिद्धशिला है, मुक्त जीव उसीके ऊपर तनुवातवलयमें ठहर जाते हैं। मोक्षमें मुक्त जीवोंके शिर एक बराबर स्थान पर रहते है।

मुक्त जीवोंमें भेद होनेके कारण—

**क्षेत्रकालगतिलिंगतीर्थचारित्रप्रत्येकबुद्धबोधित-ज्ञानावगाहनान्तरसंख्यालपबहुत्वतः साध्याः॥९॥**

अर्थ—क्षेत्र, काल, गति, लिङ्ग, तीर्थ, चारित्र, प्रत्येकबुद्ध-बोधित, ज्ञान, अवगाहन. अन्तर, संख्या और अल्पबहुत्व, इन बारह अनुयोगोंसे सिद्धोंमें भी भेद साधने योग्य है।

भावार्थ—क्षेत्र-कोई भरतक्षेत्रसे, कोई ऐरावतक्षेत्रसे, और कोई विदेहक्षेत्रसे सिद्ध हुए हैं।[१] इसप्रकार क्षेत्रकी अपेक्षा सिद्धोंमें भेद होता है। काल[२]—कोई उत्सर्पिणिकालमे सिद्ध हुए हैं और कोई अवसर्पिणीकालमे। गति—कोई सिद्ध गतिसे और कोई मनुष्य गतिसे सिद्ध हुए हैं। लिङ्ग—वैास्तवमें[३] अलिङ्गसे ही सिद्ध होते है अथवा द्रव्यपुंलिङ्गसे ही सिद्ध होते है। भावलिङ्गकी अपेक्षा तीनों लिङ्गोंसे मुक्त होसक्ते हैं। तीर्थ—कोई तीर्थङ्कर होकर सिद्ध होते हैं, कोई विना तीर्थङ्कर हुए सिद्ध होते हैं। कोई तीर्थकरके कालमे सिद्ध होते हैं और कोई तीर्थङ्करके मोक्ष चले जानेके बाद उनके तीर्थ (आम्नाय)में सिद्ध होते हैं। चारित्र—चारित्रकी अपेक्षा कोई एकसे अथवा कोई

---

१—सहरणकी अपेक्षा अढाई द्वीप मात्रसे मुक्त होते हैं।

२—अवसर्पिणीके सुषमादुषमा नामक तीसरे कालके अन्तिम भागसे लेकर दुषमा सुषमा नामक चौथे काल तक उत्पन्न हुए जीव ही मुक्त होते हैं। चौथे कालका उत्पन्न हुआ जीव पचम कालमे मुक्त होसकता है, पर पचमका पैदा हुआ पचममे मुक्त नहीं होसक्ता। ३—भाववेदका उदय नवम गुण-स्थान तक रहता है इसलिये मोक्ष अवेद दशामें ही होता है।

भूतपूर्व[1] नयकी अपेक्षा दो तीन चारित्रसे सिद्ध हुए हैं। प्रत्येक-बुद्धबोधित—कोई स्वयं संसारसे विरक्त होकर मोक्षको प्राप्त हुए हैं और कोई किसीके उपदेशसे। ज्ञान—कोई एक ही ज्ञानसे और कोई भूतपूर्व नयकी अपेक्षा दो तीन चार ज्ञानसे सिद्ध हुए हैं।

अवगाहना—कोई उत्कृष्ट अवगाहना-पाचसौ पच्चीस धनुषसे सिद्ध हुए हैं। कोई मध्यम अवगाहनासे और कोई जघन्य अवगाहना कुछ कम साढे तीन हाथसे सिद्ध हुए है। अन्तर-एक सिद्धसे दूसरे सिद्ध होनेका अन्तर जघन्यसे एक समय और उत्कृष्टसे आठ समयका है तथा विरहकाल जघन्यसे एक समय और उत्कृष्टसे छ माहका होता है। संख्या—जघन्यसे एक समयमें एक ही जीव सिद्ध होता है। और उत्कृष्टतासे १०८ जीव सिद्ध हो सकते है। अल्पबहुत्व—समुद्र आदि जल क्षेत्रोंसे थोडे सिद्ध होते है और विदेहादि क्षेत्रोंसे अधिक सिद्ध होते हैं। इसप्रकार सिद्ध जीवोंमें बाह्य निमित्तकी अपेक्षा भेदकी कल्पना की गई है। वास्तवमें आत्मीय गुणोंकी अपेक्षा कुछ भी भेद नहीं रहता ॥ ९ ॥

इति श्रीमदुमास्वामिविरचिते मोक्षशास्त्रे दशमोऽध्यायः ॥

---

१—भूतकालकी बातको वर्तमानमें कहनेवाला।

दोधक वृत्त—

**अक्षरमात्रपदस्वरहीनं व्यञ्जनसंधिविवर्जितरेफम् ।**
**साधुभिरत्र मम क्षन्तव्यं को न विमुह्यति शास्त्र-**
**समुद्रे ॥ १ ॥**

अर्थ—इस शास्त्रमे यदि कहीं अक्षर मात्रा पद वा स्वर रहित हो तथा व्यंजन सधि व रेफसे रहित हो तो सज्जन पुरुप मुझे क्षमा करें। क्योंकि शास्त्ररूपी समुद्रमे कौन पुरुप मोहको प्राप्त नहीं होता अर्थात् भूल नहीं करता ॥ १ ॥

अनुष्टुप्—

**दशाध्याये परिच्छिन्ने, तत्त्वार्थे पठिते सति ।**
**फलं स्यादुपवासस्य भाषितं मुनिपुङ्गवैः ॥२॥**

अर्थ—दश अध्यायोंमे विभक्त इस तत्वार्थसूत्र ( मोक्षशास्त्र ) के पाठ करनेसे श्रेष्ठ मुनियोंने एक उपवासका फल कहा है।

भावार्थ—जो पुरुष भावपूर्वक पूर्ण मोक्षशास्त्रका पाठ करता है उसे एक उपवासका फल लगता है। * ॥ २ ॥

---

* ये दोनों श्लोक मूल ग्रंथकर्ताके बनाये हुए नहीं हैं।

# प्रश्नावली।

( १ ) घातिया कर्मोंमें सबसे पहले किसका क्षय होता है?

( २ ) क्या केवलज्ञानके विना भी मोक्ष प्राप्त हो सकता है?

( ३ ) मोक्षका क्या लक्षण है?

( ४ ) 'सर्वकर्मविप्रमोक्षः' इस वाक्यमे वि, प्र शब्दका क्या अर्थ होता है?

( ५ ) मोक्षमे जीवोंका आकार कैसा होता है?

( ६ ) जब कि भव्यत्वभाव पारिणामिक भाव है तब सिद्ध अवस्थामें उसका अभाव क्यों होजाता है? यदि भव्यत्वका अभाव होता है तो जीवत्वका भी अभाव क्यों नहीं होता?

( ७ ) मुक्त जीवोंमे भेद किसप्रकार होता है?

( ८ ) जीवका ऊर्ध्वगमन क्यों होता है? उदाहरण सहित समझाओ।

( ९ ) मुक्त जीव सिद्ध-शिलासे आगे क्यों नहीं जाते?

( १० ) मुक्त जीवोंको मध्य लोकसे मोक्षस्थान तक पहुँचनेमें कितना समय लगता है?

( ११ ) 'जो जीव मोक्षमे रहते है उन्हें मुक्त कहते हैं' यदि मुक्त जीवोंका यह लक्षण माना जावे तो क्या हानि होगी?



# लक्षण-संग्रह।


| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| [ अ ] | | |
| अकामनिर्जरा | ६ | १२ |
| अक्षिप्र | १ | १६ |
| अगारी | ७ | २० |
| अगृहीत मिथ्यादर्शन | ८ | १ |
| अघातिया | ,, | ४ |
| अङ्गोपाङ्ग | ,, | ११ |
| अचक्षुदर्शन | ,, | ७ |
| अचौर्याणुव्रत | ७ | २० |
| अजीव | १ | ४ |
| अज्ञातभाव | ६ | ६ |
| अज्ञान | ८ | १ |
| अज्ञान परीषहजय | ९ | ९ |
| अण्डज | २ | ३३ |
| अणु | ५ | २५ |
| अणुव्रत | ७ | २ |
| अतिथिसंविभाग व्रत | ,, | २१ |
| अतिचार | ,, | २३ |
| अतिभारारोपण | ,, | २५ |
| अदर्शन परीषहजय | ९ | ९ |
| अधिगमज सम्यग्दर्शन | १ | ३ |
| अधिकरण क्रिया | ६ | ५ |
| अधिकरण | ६ | ६ |
| अध्रुव | १ | १६ |
| अधोव्यतिक्रम | ७ | ३० |
| अन्तर | १ | ८ |
| अनिःसृत | १ | १६ |
| अनुक्त | ,, | ,, |
| अनुगामी अवधिज्ञान | ,, | २२ |
| अननुगामी ,, | ,, | ,, |
| अनवस्थित ,, | ,, | ,, |
| अनीक | ४ | ४ |
| अनर्पित | ५ | ३२ |
| अनाभोग | ६ | ५ |
| अनाकांक्षा | ,, | ,, |
| अनुमत | ६ | ८ |
| अनाभोगनिक्षेपाधिकरण | ६ | ९ |
| अन्तराय | ६ | १० |
| अनुवीचिभाषण | ७ | ५ |
| अनृत-असत्य | ,, | १४ |
| अनगारी | ,, | २० टि० |
| अनर्थदण्डव्रत | ,, | २१ |
| अन्यदृष्टिप्रशंसा | ,, | २३ |
| अन्नपाननिरोध | ,, | २५ |
| अनङ्गक्रीडा | ७ | २८ |
| अनादर | ,, | ३३ |
| अनादर | ,, | ३४ |
| अनुभागबन्ध | ८ | ३ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| अन्तराय | ८ | ४ |
| अनुजीविगुण | ,, ४ | टि० |
| (टिप्पणी) अनन्तानुबन्धी | | |
| क्रो मा. मा लो. | ,, | ९ |
| अन्तर्मुहूर्त | ,, २० | टि० |
| अनुभवबन्ध | ,, | २१ |
| अनुपेक्षा | ९ | २ |
| अनित्यानुपेक्षा | ,, | ७ |
| अन्यत्वानुप्रेक्षा | ,, | ,, |
| अनशन | ,, | १९ |
| अनुप्रेक्षा | ९ | २५ |
| अनिष्टसंयोगज आर्तध्यान | ९ | ३० |
| अनन्त वियोजक | ९ ४५ | ठि० |
| अन्तर | १० | ९ |
| अप्रत्याख्यान | ६ | ५ |
| अप्रत्यवेक्षतनिक्षेपाधिकरण | ६ | ९ |
| अपध्यान | ७ | २१ |
| अपरिगृहीतेत्वरिकागमन | ७ | २८ |
| अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितोत्सर्ग | ७ | ३४ |
| अप्रत्यवेक्षिताप्रमार्जितादान | ७ | ३४ |
| अप्रत्याख्यानावरण- | | |
| क्रो. मा. पा. लो. | ८ | ९ |
| अपर्याप्त नामकर्म | ८ | ११ |
| अपर्याप्तक | ,, | ,, |
| अपायविचय | ९ | ३६ |
| अब्रह्म—कुशील | ७ | १६ |
| अभिनिबोध | १ | १३ |
| अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोग | ६ | २४ |
| अभिषवाहार | ७ | ३५ |
| अमनस्क | २ | ११ |
| अयशःकीर्ति | ८ | ,, |
| अरति | ,, | ९ |
| अरति परिषहजय | ९ | ,, |
| अर्थ संक्रांति | ,, | ४४ |
| अर्थ विग्रह | १ | १८ |
| अर्पित | ५ | ३२ |
| अर्हद्भक्ति | ६ | २४ |
| अल्पबहुत्व | १ | ८ |
| अलाभ परीषहजय | ९ | ९ |
| अल्पबहुत्व | १० | ९ |
| अवधिज्ञान | १ | ९ |
| अवग्रह | , | १५ |
| अवाय | ,, | ,, |
| अवस्थित | ,, | २२ |
| अविग्रहवती | २ | २७ |
| अवर्णवाद | ६ | १३ |
| अविरति | ८ | १ |
| अवधिज्ञानावरण | ,, | ६ |
| अवधिदर्शनावरण | ,, | ७ |
| अविपाक निर्जरा | ,, | २३ |
| अवमौदर्य | ९ | १९ |
| अवगाहन | १० | ९ |
| अशुभ योग | ६ | ३ |
| अशरणानुप्रेक्षा | ९ | ७ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| अशुचित्वानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| अशुभ | ८ | ११ |
| अस्तिकाय | ५ | १ टि० |
| असमीक्ष्याधिकरण | ७ | ३२ |
| असद्वेद्य | ८ | ८ |
| असम्प्राप्तसृपाटिका सं० | ८ | ११ |
| अस्थिर | ,, | ,, |
| अहिंसाणुव्रत | ७ | २० |
| [ आ ] | | |
| आक्रन्दन | ६ | ११ |
| आक्रोश | ९ | २ |
| आचार्यभक्ति | ६ | २४ |
| आचार्य | ९ | ,, |
| आज्ञा व्यापादिकी | ९ | ३५ |
| आज्ञा विचय | ९ | ३६ |
| आत्मरक्ष | ४ | ४ |
| आतप | ८ | ११ |
| आदाननिक्षेपणसमिति | ७ | ४ |
| आदेय | ८ | ११ |
| आदान निक्षेप | ९ | ५ |
| आनयन | ७ | ३१ |
| आनुपूर्व्य | ८ | ११ |
| आभियोग्य | ४ | ४ |
| आभ्यन्तरोपधि व्युत्सर्ग | ९ | २६ |
| आम्नाय | ,, | २५ |
| आर्य | ३ | ३६ |
| आरम्भ | ६ | ८ |
| आर्तध्यान | ९ | ३३ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| आलोकितपानभोजन | ७ | ४ |
| आलोचना | ९ | २२ |
| आवश्यकापरिहाणि | ६ | २४ |
| आसादन | ६ | १० |
| आस्रव | १ | ४ |
| आस्रवानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| आस्रव | ६ | १ |
| आहार | २ | २७ |
| आहारक | २ | ३६ |
| [ इ ] | | |
| इष्टवियोगजआर्तध्यान | ९ | ३१ |
| इन्द्रिय | २ | १४ |
| इन्द्र | ४ | ४ |
| [ ई ] | | |
| ईर्यापथ आस्रव | ६ | ४ |
| ईर्यापथक्रिया | ,, | ५ |
| ईर्यासमिति | ७ | ४ |
| ईर्या | ९ | ५ |
| ईहा | १ | १५ |
| [ उ ] | | |
| उच्छ्वास | ८ | ११ |
| उच्च गोत्र | ,, | १२ |
| उत्सर्पिणी | ३ | २७ |
| उत्पाद | ५ | ३० |
| उत्तम क्षमा | ९ | ६ |
| उत्तम मार्दव | ,, | ,, |
| उत्तम आर्जव | ,, | ,, |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| उत्तम शौच | ९ | ६ |
| उत्तम सत्य | ,, | ,, |
| उत्तम सयम | ,, | ,, |
| उत्तम तप | ,, | ,, |
| उत्तम त्याग | ,, | ,, |
| उत्तम आकिञ्चन | ,, | ,, |
| उत्तम ब्रह्मचर्य | ,, | ,, |
| उत्सर्ग | ,, | ५ |
| उदय–औदयिक भाव | २ | १ |
| उद्योत | ८ | ११ |
| उपशम औपशमिकभाव | २ | १ |
| उपयोग | २ | ८ |
| उपकरण | ,, | १७ |
| उपयोग | ,, | १८ |
| उपपाद जन्म | ,, | ३१ |
| उपकरण सयोग | ६ | ९ |
| उपघात | ,, | १० |
| उपभोग परिभोग परिमाणव्रत | ७ | २१ |
| उपघात | ८ | ११ |
| उपस्थापन | ९ | २२ |
| उपचार विनय | ,, | २३ |
| उपाध्याय | ,, | २४ |
| [ ऊ ] | | |
| ऊर्ध्वव्यतिक्रम | ७ | ३० |
| [ ऋ ] | | |
| ऋजुमति मनःपर्यय | १ | २३ |
| ऋजुसूत्र | १ | ३३ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| [ ए ] | | |
| एकविध | १ | १६ |
| एकान्त मिथ्यात्व | ८ | १ |
| एकत्वानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| एकत्ववितर्क | ,, | ४२ |
| एवभूत नय | १ | ३३ |
| एषणासमिति | ९ | ५ |
| [ औ ] | | |
| औपशमिक सम्यक्त्व | २ | ३ |
| औपशमिक चारित्र | ,, | ,, |
| [ क ] | | |
| कर्मयोग | २ | २५ |
| कर्मभूमि | ३ | ३७ |
| कल्पोपपन्न | ४ | १७ |
| कल्पातीत | ,, | ,, |
| कल्प | ,, | २३ |
| कषाय | ६ | ४ |
| कृत | ,, | ८ |
| कन्दर्प | ७ | ३२ |
| कषाय | ८ | १ |
| कषाय कुशील | ९ | ४६ |
| काल | १ | ८ |
| कार्मण शरीर | २ | ३६ |
| काययोग | ६ | १ |
| कायिकी क्रिया | ६ | ५ |
| कारित | ,, | ८ |
| काय निसर्ग | ,, | ९ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| कारुण्य | ७ | ११ |
| कांक्षा | „ | २३ |
| कामतीव्राभिनिवेश | „ | २८ |
| काययोग दुष्प्रणिधान | „ | ३३ |
| कालातिक्रम | „ | ३६ |
| कायक्लेश | ९ | १९ |
| काल | १० | ९ |
| किल्विषक | ४ | ४ |
| क्रिया | ५ | २२ |
| कीलक संहनन | ८ | ११ |
| कुप्य प्रमाणातिक्रम | ७ | २९ |
| कुब्जक संस्थान | ८ | ११ |
| कुल | ९ | २४ |
| कुशील | „ | ४६ |
| कूटलेख क्रिया | ७ | २६ |
| कृत | ६ | ८ |
| केवलज्ञान | १ | ९ |
| केवलज्ञान | २ | ४ |
| केवलदर्शन | २ | ४ |
| केवलीका अवर्णवाद | ६ | १३ |
| केवल ज्ञानावरण | ८ | ६ |
| केवल दर्शनावरण | „ | ७ |
| क्रोधप्रत्याख्यान | ७ | ५ |
| कोडाकोडी | ८ | १४ टि० |
| कौत्कुच्य | ७ | ३२ |
| [ क्ष ] | | |
| क्षय-क्षायिकभाव | २ | १ |
| क्षयोपशम-क्षयोपशमिक भाव | २ | १ |
| क्षयोपशम दानादि | „ | ४ |
| क्षायिक सम्यक्त्व | „ | „ |
| क्षायिक चारित्र | „ | „ |
| क्षायोपशमिक सम्यक्त्व | „ | ५ |
| „ चारित्र | „ | „ |
| क्षान्ति | ६ | १२ |
| क्षिप्र | १ | १६ |
| क्षुधापरीषह जय | ९ | ९ |
| क्षेत्र | १ | ८ |
| क्षेत्र | १० | ९ |
| क्षेत्रवास्तुप्रमाणातिक्रम | ७ | २९ |
| क्षेत्रवृद्धि | „ | ३० |
| [ ग ] | | |
| गर्भ जन्म | २ | ३१ |
| गतिनाम कर्म | ८ | ११ |
| गन्ध | „ | „ |
| गण | ९ | २४ |
| गति | १० | ९ |
| ग्लान | ९ | २० |
| गुणप्रत्यय | १ | २१ |
| गुण | ५ | ३८ |
| „ | „ | ३४ |
| „ | „ | ४१ |
| गुणव्रत | ७ | २० टि० |
| गुप्ति | ९ | २ |
| गुणस्थान | „ | १० टि० |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| गृहीत मिथ्यात्व | ८ | १ |
| गोत्र | ,, | ४ |
| [ घ ] | | |
| घातियाकर्म | ८ | ४ |
| [ च ] | | |
| चक्षुर्दर्शनावरण | ८ | ७ |
| चर्यापरीषह जय | ९ | २ |
| चारित्र | ,, | ,, |
| चारित्र विनय | ,, | २३ |
| चारित्र | १० | ९ |
| चिन्ता | १ | १३ |
| [ छ ] | | |
| छेद | ७ | २५ |
| छेदोपस्थापना | ९ | १८ |
| छेद | ,, | २२ |
| [ ज ] | | |
| जघन्य गुणसहित परमाणु | ५ | ३४ |
| जरातुज | २ | ३२ |
| जाति नामकर्म | ८ | ११ |
| जीव | १ | ४ |
| जीविताशंसा | ७ | ३७ |
| जुगुप्सा | ८ | ९ |
| [ ज्ञ ] | | |
| ज्ञात भाव | ६ | ६ |
| ज्ञानोपयोग | २ | ९ टि० |
| ज्ञानावरण | ८ | ४ |
| ज्ञानविनय | ९ | २३ |
| ज्ञान | १० | ९ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| [ त ] | | |
| तदाहृतादान | ७ | १७ |
| तदुभय | ९ | २२ |
| तन्मनोहराङ्ग निरीक्षण त्याग | ७ | ७ |
| तप | ९ | २२ |
| तपस्वी | ९ | २४ |
| ताप | ६ | ११ |
| तिर्यञ्च | ४ | २७ |
| तिर्यग्व्यतिक्रम | ७ | ३० |
| तीव्रभाव | ६ | ६ |
| तीर्थंकरत्व | ८ | ११ |
| तीर्थ | १० | ९ |
| तृषा परीषहजय | ९ | ९ |
| तृणस्पर्श परीषहजय | ९ | ९ |
| तैजस शरीर | २ | ३६ |
| [ त्र ] | | |
| त्रस | २ | १४ |
| त्रम | ८ | १ |
| त्रायस्त्रिंश | ४ | ४ |
| [ द ] | | |
| दर्शनोपयोग | २ | ९ टि० |
| दर्शन क्रिया | ६ | ५ |
| दर्शनविशुद्धि | ६ | २४ |
| दर्शनावरण | ८ | ४ |
| दर्शनविनय | ९ | २३ |
| दंशमशक परीषहजय | २ | ९ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| द्रव्य | १ | ५ |
| द्रव्यार्थिकनय | १ | ६ |
| द्रव्येन्द्रिय | २ | १७ |
| द्रव्य | ५ | २९ |
| द्रव्यविशेष | ५ | ३९ |
| द्रव्यसवर | ९ | १ |
| दातृविशेष | ७ | ३९ |
| दानान्तराय आदि | ८ | १३ |
| दान | ७ | ३८ |
| दासीदास-प्रमाणातिक्रम | ७ | २९ |
| दिग्व्रत | ७ | २१ टि० |
| दु प्रमृष्ट निक्षेपाधिकरण | ६ | ९ |
| दु ख | ६ | ११ |
| दु श्रुति | ७ | २१ |
| दु स्वर | ८ | ११ |
| दुर्भग | ८ | ११ |
| दुष्पक्वाहार | ७ | ३५ |
| देव | ४ | १ |
| देवका अवर्णवाद | ६ | १३ |
| **[ ध ]** | | |
| धनधान्य प्रमाणातिक्रम | ७ | २९ |
| धर्मका अवर्णवाद | ६ | १३ |
| धर्म | ९ | २ |
| धर्मानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| धर्मोपदेश | ९ | २५ |
| धारणा | १ | १५ |
| ध्यान | ९ | २० |
| ध्यान | ९ | २७ |
| ध्रुव | १ | १६ |
| ध्रौव्य | ५ | ३१ |
| **[ न ]** | | |
| नय | १ | ५ |
| नपुसकवेद | ८ | ९ |
| नरकायु | ८ | १० |
| नरकगत्यानुपूर्व्य आदि | ८ | ११ |
| नाम | १ | ५ |
| नाम | ८ | ४ |
| नाराच सहनन | ८ | ११ |
| नाग्न्य परीषहजय | ९ | ९ |
| निसर्गज सम्यग्दर्शन | १ | ३ |
| निर्जरा | ,, | ४ |
| निक्षेप | ,, | ५ |
| निर्देश | ,, | ७ |
| नि सृत | ,, | १६ |
| निर्वृति | २ | १७ |
| निश्चय काल द्रव्य | ५ | ४० |
| निसर्ग क्रिया | ६ | ५ |
| निर्वर्तना | ६ | ९ |
| निक्षेप | ६ | ९ |
| निसर्ग | ६ | ९ |
| निह्नव | ६ | १० |
| निदान शल्य | ७ | १८ |
| निदान | ७ | ३७ |
| निद्रा | ८ | ७ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| निद्रानिद्रा | ८ | ७ |
| निर्माण | ८ | ११ |
| निर्वृत्यपर्याप्तिक | ८ | ११ टि० |
| निर्जरानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| निषद्यापरीषहजय | ९ | ९ |
| निदान आर्तध्यान | ९ | ३१ |
| निर्ग्रन्थ | ९ | ४६ |
| नीचगोत्र | ८ | १२ |
| नैगम नय | १ | ३३ |
| न्यासापहार | ७ | २६ |
| न्यग्रोधपरिमडल सस्थान | ८ | ११ |
| [ प ] | | |
| परोक्षप्रमाण | १ | ६ |
| परिणाम | ५ | २२ |
| परिणाम-पर्याय | ५ | ४२ |
| परिदेवन | ६ | ११ |
| परोपरोधाकरण | ७ | ६ |
| परिग्रह | ७ | १७ |
| परिग्रहपरिमाण व्रत | ७ | २० |
| परविवाहकरण | ७ | २८ |
| परिगृहीतेत्वरिकागमन | ७ | २८ |
| परव्यपदेश | ७ | ३६ |
| परघात | ८ | ११ |
| परीषहजय | ९ | २ |
| परिहारविशुद्धि | ९ | १८ |
| परिहार | ९ | २२ |
| परिग्रहानन्दी रौद्रध्यान | ९ | ३५ |
| परत्वापरत्व | ५ | २२ |
| पर्याप्तक | ८ | ११ टि० |
| पर्याप्ति नामकर्म | ८ | ११ |
| पर्याय | ५ | ३२ |
| पर्यायार्थिक नय | १ | ६ |
| प्रमाण | १ | ५ |
| प्रत्यक्ष प्रमाण | १ | ६ |
| प्रकीर्णक | ४ | ४ |
| प्रवीचार | ४ | ७ |
| प्रदेश | ५ | ८ |
| प्रदोष | ६ | १० |
| प्रवचन भक्ति | ६ | २४ |
| प्रवचनवत्सलत्व | ६ | २४ |
| प्रमाद | ७ | ११ |
| प्रमादचर्या | ७ | २१ |
| प्रतिरूपक व्यवहार | ७ | २७ |
| प्रमाद | ८ | १ |
| प्रकृतिबन्ध | ८ | ३ |
| प्रदेशबन्ध | ८ | ३ |
| प्रतिजीविगुण | ८ | ४ |
| प्रचला | ८ | ७ |
| प्रचलाप्रचला | ८ | ७ |
| प्रत्याख्यानावरण क्रो. मा. मा. लो. | ८ | ९ |
| प्रत्येक शरीर | ८ | ११ |
| प्रदेशबन्ध | ९ | २४ |
| प्रज्ञापरीषहजय | ९ | ९ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| प्रतिक्रमण | ९ | २२ |
| प्रच्छना | ९ | २५ |
| प्रतीसेवना कुशील | ९ | ४६ |
| प्रत्येकबुद्धबोधित | १० | ९ |
| पारिषद | ४ | ४ |
| पाप | ६ | ३ |
| पारितापिकी क्रिया | ६ | ५ |
| पारिग्रहकी क्रिया | ६ | ५ |
| पापोपदेश | ६ | २१ टि० |
| पात्रविशेष | ६ | ३९ |
| प्रायश्चित्त | ९ | २० |
| प्रायोग क्रिया | ६ | ५ |
| प्रादोषिकी क्रिया | ६ | ५ |
| पारितापिकी क्रिया | ६ | ५ |
| प्राणातिपातिकी क्रिया | ६ | ५ |
| प्रात्ययिकी क्रिया | ६ | ५ |
| प्रारम्भ क्रिया | ६ | ५ |
| पुंवेद | ८ | ९ |
| पुद्गल | ५ | २२ |
| पुद्गलक्षेप | ७ | ३१ |
| पुण्य | ६ | ३ |
| पुरस्कार | ९ | ५ |
| पुलाक | ९ | ४६ |
| पूर्वरतानुस्मरणयोग | ७ | ७ |
| पृथक्त्ववितर्क | ९ | ४२ |
| प्रेष्यप्रयोग | ७ | ३१ |
| पोत | २ | ३३ |
| प्रोषधोपवास | ७ | २१ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| [ ब ] | | |
| बकुश | ९ | ४६ |
| बन्ध | १ | ४ |
| बन्ध | ५ | ३३ |
| बन्ध | ७ | २५ |
| बन्धतत्व | ८ | २ |
| बन्धन | ८ | ११ |
| बहु | १ | १६ |
| बहुविध | १ | १६ |
| बहुश्रुतभक्ति | ६ | २४ |
| बादर | ८ | ११ |
| बालतप | ६ | १२ |
| बाह्योपधिव्युत्सर्ग | ९ | २६ |
| बोधिदुर्लभानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| [ भ ] | | |
| भक्तपानसंयोग | ६ | ९ |
| भय | ७ | ५ |
| भवप्रत्यय | १ | २१ |
| भाव | १ | ५ |
| भाव | १ | ८ |
| भावेन्द्रिय | २ | १८ |
| भावना | ७ | ३ |
| भावसंवर | ९ | १ |
| भाषासमिति | ९ | ५ |
| भीरुत्व प्रत्याख्यान | ७ | ५ |
| भूतव्रत्यनुकम्पा | ६ | ११ |
| भैक्ष्यशुद्धि | ७ | ६ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| भोगभूमि | ३ | ३० टि० |
| भोग | ७ | २१ टि० |
| [ म ] | | |
| मतिज्ञान | १ | ८ |
| मतिज्ञान | १ | ८ |
| मति | १ | १३ |
| मतिज्ञानावरण | ८ | ६ |
| मन्दभाव | ६ | ६ |
| मनोनिसर्ग | ६ | १० |
| मनोवाग्गुप्ति | ७ | ४ |
| मनोयोग दुष्प्रणिधान | ७ | ३५ |
| मन पर्यय ज्ञान | १ | ९ |
| मन पर्यय ज्ञानावरण | ८ | ६ |
| मनोज्ञ | ९ | २४ |
| मरणाशंसा | ७ | ३७ |
| मलपरीषह जय | ७ | ९ |
| महाव्रत | ७ | २ |
| मायाक्रिया | ६ | ५ |
| मात्सर्य | ६ | २४ |
| मार्गप्रभावना | ७ | २४ |
| माध्यस्थ | ७ | ११ |
| मायाशल्य | ७ | १८ |
| मात्सर्य | ७ | ३६ |
| मिथ्यात्व क्रिया | ६ | ५ |
| मिथ्यादर्शन क्रिया | ६ | ५ |
| मिथ्यात्वशल्य | ७ | १८ |
| मिथ्योपदेश | ७ | २६ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| मिथ्यादर्शन | ८ | १ |
| मिथ्यात्वप्रकृति | ८ | ९ |
| मुक्त | २ | १० |
| मुहूर्त | ८ | १८ टि० |
| मूलगुणनिर्वर्तना | ६ | ९ |
| मूर्च्छा | ७ | १७ |
| मृषानन्दी रौद्रध्यान | ९ | ३५ |
| मैत्री | ७ | ११ |
| मोक्ष | १ | ४ |
| मोक्ष | १० | २ |
| मोहनीय | ८ | ४ |
| मौखर्य | ७ | ३२ |
| म्लेक्ष | ३ | ३६ |
| [ य ] | | |
| यथाख्यात चारित्र | ८ | ९ |
| यथाख्यात चारित्र | ९ | १८ |
| यश.कीर्ति | ८ | ११ |
| याचना परीषहजय | ९ | ९ |
| योग | ६ | १२ |
| योग | ८ | १ |
| योग सक्रान्ति | ९ | ४४ |
| [ र ] | | |
| रति | ८ | ९ |
| रस | ८ | ११ |
| रस परित्याग | ९ | १९ |
| रहोभ्याख्यान | ७ | २६ |
| रूपानुपात | ७ | ३१ |
| रोगपरीषहजय | ९ | ९ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| [ ल ] | | |
| लब्धि | २ | १८ |
| लब्धि | २ | ४७ |
| लब्ध्य पर्याप्तक | ८ | ११ टि० |
| लिङ्ग | १० | ९ |
| लेश्या | २ | ६ टि० |
| लोकपाल | ४ | ४ |
| लोकानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| लोभ प्रत्याख्यान | ७ | ५ |
| लौकान्तिक देव | ४ | २४ |
| [ व ] | | |
| वर्धमान | १ | २१ |
| वर्तना | ५ | २२ |
| वचनयोग | ६ | १ |
| वज्रनाराच संहनन | ८ | ११ |
| वज्रनाराच संहनन | ८ | ११ |
| वध | ८ | ११ |
| व्रत | ७ | १ |
| वध | ७ | २५ |
| वर्ण | ८ | ११ |
| वाङ्निसर्ग | ६ | ९ |
| वाग्गुप्ति | ७ | ४ |
| वामनसंस्थान | ८ | ११ |
| वाग्योगदुष्प्रणिधान | ८ | ३३ |
| वाचना | ९ | २५ |
| विधान | १ | ७ |
| विपुलमति | १ | २३ |
| विग्रहगति | २ | २५ |
| विग्रहवती | २ | २७ |
| विवृतयोनि | २ | ३२ |
| विमान | ४ | १६ |
| विदारणक्रिया | ६ | ५ |
| विसंवादन | ६ | २२ |
| विनयसंपन्नता | ६ | २४ |
| विमोचितावास | ७ | ६ |
| विचिकित्सा | ७ | २३ |
| विनय | ९ | २१ |
| विवेक | ९ | २२ |
| विपाकविचय | ९ | ३६ |
| विरुद्ध राज्यातिक्रम | ७ | २५ |
| विधिविशेष | ७ | ३९ |
| विपरीत मिथ्यात्व | ८ | १ |
| विहायोगति | ८ | ११ |
| विविक्त शय्यासन | ९ | १९ |
| वीर्यभाव | ६ | ६ |
| वीचार | ९ | ४४ |
| वृत्तिपरिसंख्यान | ९ | १९ |
| वृष्येष्टरसत्याग | ७ | ७ |
| वेदनीय कर्म | ८ | ४ |
| वेदनाजन्य आर्तध्यान | ९ | ३२ |
| वैक्रियिक शरीर | २ | ३६ |
| वैमानिक | ४ | १६ |
| वैयावृत्यकरण | ६ | २४ |
| वैयावृत्य | ९ | २० |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| वैनयिक मिथ्यात्व | ८ | १ |
| व्यञ्जनावग्रह | १ | १८ |
| व्यवहारनय | १ | ३३ |
| व्यय | ५ | ३० |
| व्युत्सर्ग | ९ | २० |
| व्युत्सर्ग | ९ | २२ |
| व्युपरतक्रियानिवर्ति | ९ | ४३ |
| व्यञ्जनसंक्रान्ति | ९ | ४४ |
| [ श ] | | |
| शब्दनय | १ | ३३ |
| शक्तितस्त्याग | ६ | २४ |
| शक्तितस्तप | ६ | २४ |
| शल्य | ७ | १८ |
| शब्दानुपात | ८ | ३१ |
| शरीर नामकर्म | ८ | ११ |
| शय्यापरीषह जय | ९ | ९ |
| शका | ७ | ३३ |
| शिक्षाव्रत | ७ | २१ टि० |
| शीलव्रतेष्वनतीचार | ६ | २४ |
| शीतपरीषह जय | ९ | ९ |
| शुभोपयोग | ६ | ३ |
| शून्यागारवास | ७ | ६ |
| शैक्ष्य | ९ | २४ |
| शोक | ६ | ११ |
| शोक | ८ | ९ |
| शौच | ६ | १२ |
| श्रुत | १ | ९ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| श्रुतका अवर्णवाद | ६ | १३ |
| श्रुतज्ञानावरण | ८ | ६ |
| श्रेणि | २ | २५ |
| [ स ] | | |
| सम्यग्ज्ञान | १ | १ |
| सम्यक्चारित्र | १ | १ |
| सम्यग्दर्शन | १ | २ |
| सवर | १ | ४ |
| सत् | १ | ८ |
| सज्ञा | १ | १३ |
| सग्रहनय | १ | ३३ |
| समभिरूढ नय | १ | ३३ |
| सयमासयम | २ | ५ |
| ससारी | २ | १० |
| समनस्क | २ | ११ |
| सज्ञा | २ | २४ |
| सम्मूर्च्छन जन्म | २ | ३१ |
| सचित्तयोनि | २ | ३२ |
| सवृतयोनि | २ | ३२ |
| समुद्घात | २ | १६ टि० |
| समय | ५ | ४४ |
| सम्यक्त्व क्रिया | ६ | ५ |
| समादान क्रिया | ६ | ५ |
| सत् | ५ | ३० |
| समन्तानुपात क्रिया | ६ | ५ |
| संरम्भ | ६ | ८ |
| समारम्भ | ६ | ८ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| सहसा निक्षेपाधिकरण | ६ | ९ |
| सयोग निक्षेपाधिकरण | ६ | ९ |
| सराग सयमादियोग | ६ | १२ |
| सघका अवर्णवाद | ६ | १३ |
| सवेग | ६ | २४ |
| सधर्मा विसम्वाद | ७ | ६ |
| सत्याणुव्रत | ७ | २० |
| सल्लेखना | ७ | २२ |
| सचित्ताहार | ७ | ३५ |
| सचित्त सम्बन्धाहार | ७ | ३५ |
| सचित्त समिश्राहार | ७ | ३५ |
| सचित्त निक्षेप | ७ | ३६ |
| सशय मिथ्यात्व | ८ | १ |
| सद्वेद्य | ८ | ८ |
| सम्यङ्मिथ्यात्व | ८ | ९ |
| सज्वलन क्रो.मा.मा.लोभ | ८ | ९ |
| सघात | ८ | ११ |
| सस्थान | ८ | ११ |
| समचतुरस्र सस्थान | ८ | ११ |
| सहनन | ८ | ११ |
| सविपाकनिर्जरा | ८ | २३ |
| सवर | ९ | १ |
| समिति | ९ | १ |
| ससारानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| सवरानुप्रेक्षा | ९ | ७ |
| सत्कार पुरस्कार परीषहजय | ९ | ९ |
| सत्कार | ९ | ९ |
| सघ | ९ | २४ |
| सस्थान | ९ | ३६ |
| सख्या | १० | ९ |
| साधन | १ | ७ |
| सामानिक | ४ | ४ |
| साम्परायिक आस्रव | ६ | ४ |
| साधुसमाधि | ६ | २४ |
| सामायिक | ७ | २१ |
| साकार मन्त्रभेद | ७ | २६ |
| साधारण शरीर | ८ | ११ |
| सामायिक | ९ | १८ |
| साधु | ९ | २४ |
| सुखानुबन्ध | ७ | ३७ |
| सुभग | ८ | ११ |
| सुस्वर | ८ | ११ |
| सूक्ष्म | ८ | ११ |
| सूक्ष्मसाम्पराय | ९ | १८ |
| स्थापना | १ | ५ |
| स्वामित्व | १ | ७ |
| स्थिति | १ | ७ |
| स्पर्शन | १ | ८ |
| स्मृति | १ | १३ |
| स्थावर | २ | १३ |
| स्कन्ध | ५ | २५ |
| स्पर्शन क्रिया | ६ | ५ |
| स्वहस्त क्रिया | ६ | ५ |
| स्त्रीरागकथाश्रवणत्याग | ७ | ७ |

| शब्द | अध्याय | सूत्र |
|---|---|---|
| स्वशरीरसस्कार त्याग | ७ | ७ |
| स्तेय—चोरी | ७ | १५ |
| स्तेनप्रयोग | ७ | २७ |
| स्मृत्यन्तराधान | ७ | ३० |
| स्मृत्यनुपस्थान | ७ | ३३ |
| स्मृत्यनुपस्थान | ७ | ३४ |
| स्थितिबन्ध | ८ | ३ |
| स्त्यानगृद्धि | ८ | ७ |
| स्त्रीवेद | ८ | ९ |
| स्वरूपाचरण चारित्र | ८ | ९ |
| स्वाति सस्थान | ८ | ११ |
| स्पर्श | ८ | ११ |
| स्थावर नामकर्म | ८ | ११ |
| स्थिर | ८ | ११ |
| स्त्रीपरीषहजय | ९ | ९ |
| स्वाध्याय | ९ | २० |
| स्तेयानन्दी रौद्रध्यान | ९ | ३५ |
| स्नातक | ९ | ४६ |
| **[ ह ]** | | |
| हास्य प्रत्याख्यान | ७ | ५ |
| हास्य | ८ | ९ |
| हिरण्य सुवर्ण प्रमाणातिक्रम | ७ | २९ |
| हिंसा | ७ | १३ |
| हिंसादान | ७ | २१ |
| हिंसानन्दी रौद्रध्यान | ९ | ३५ |
| हीनाधिकमानोन्मान | ७ | ३७ |
| हीयमान अवधि | १ | २१ |
| हुण्डक सस्थान | ८ | ११ |




दानवीर माणिकचन्द दिगम्बर जैन परीक्षालय, बम्बईका

# तत्त्वार्थसूत्र (मोक्षशास्त्र) का प्रश्नपत्र।

समय ३ घण्टा ] [ ता० २४-४-४१

१—नय और निक्षेपमें अन्तर बताकर, ऋजुसूत्र और एवंभूतनयमें अन्तर बताओ? क्षयोपशमनिमित्तक अवधिज्ञानके भेद लिखकर यह भी बताओ कि मतिज्ञानको सच्चा और झूठा बतानेमें क्या कारण है? १५

२—क्षायोपशमिकभावका लक्षण लिखकर यह बताओ कि लेश्या औदयिकी क्यों है? आहारक शरीरका स्वरूप लिखकर यह भी लिखो कि अकालमृत्यु किनकी नहीं होती है? १५

३—जम्बूद्वीपका नकशा बनाकर उसमें मेरुपर्वत, तिगिंछह्रद, शिखरिणीपर्वत और रक्तोदा नदीको दिखाओ? म्लेच्छोंसे तुम क्या समझते हो? १२

४—सामानिक और आभियोग्य देवोंका लक्षण लिखकर यह बताओ कि सर्वार्थसिद्धि और लौकांतिक देवोंमें जघन्य स्थिति क्या है? भवनवासियोंकी कुमार संज्ञा क्यों है? १५

अथवा

लोकाकाशके प्रदेश बताकर यह बतलाओ कि एक जीव कितने आकाशमें रहता है? भेद और संघातसे तुम क्या समझते हो? असातावेदनीय और दर्शन मोहनीयके आस्रवके कारण क्या हैं, सलक्षण लिखो? १५

५—सल्लेखनाका लक्षण लिखकर परिग्रहपरिमाणव्रत व भोगोपभोग परिमाणव्रतमें भेद बताओ। प्रकृति और प्रदेशबन्ध क्या है? १२

६—ध्यान और सामायिकका लक्षण लिखकर पुलाकादि मुनियोंका स्वरूप लिखो। सिद्ध जीवोंमें भेद क्यों है? परीषहोंके भेद लिखकर अरति और अदर्शनका लक्षण लिखो। १४

७—निम्न सूत्रोंका विशदार्थ लिखो—

अर्थस्य, निरुपभोगन्मत्यम्, द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणा, स यथा नाम, और वितर्कः श्रुतम्? १२

शुद्धता और सफाईके लिए ५



भारतवर्षीय दिगम्बर जैन परिषद् परीक्षाबोर्ड

जैनधर्म प्रवेशिका परीक्षा-तृतीय खंड

# मोक्षशास्त्र पूर्वार्द्ध ।

समय ३ घण्टे ]   १९ जनवरी १९४२   [ पूर्णांक १००

परीक्षक-पं० मिश्रीलाल बोहरा न्याय-काव्यतीर्थ ।

१-जैन दर्शन द्वारा मोक्षमार्गका स्वरूप लिखो और सिद्धात्माकी दशाका वर्णन करो । १५

या

सम्यग्दर्शन कब प्राप्त किया जा सकता है और उसके प्राप्त होने पर भव भवान्तरमें आत्माकी क्या परिणति (हालत) होती है ? समझा कर लिखो ।

२-मोक्षशास्त्रकारने जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम् इसप्रकार सप्त पदार्थोंका क्रम क्यों रक्खा है । यदि इस क्रममें आगा पीछा कर दिया जाय तो क्या हानि है ? समझाकर लिखो । १०

३-औदयिक व क्षायोपशमिक भावोंमें आपसमें क्या अन्तर (फर्क) है समझा कर लिखिये । ११

४-लोकका नकशा खींचकर बताओ कि सर्वार्थसिद्धि, व्यंतर देव और सप्तम ( सातवा ) नरक कहा है ?

या

पृथिवी काय, सौधर्म स्वर्ग और सैनी मनुष्यकी जघन्य तथा उत्कृष्ट आयु क्या है ? बताओ । १५

५–निम्नलिखित सूत्रोंका भाव स्पष्ट करो:–न चक्षुरनिन्द्रियाभ्याम्। अप्रतीघाते। द्वयोर्द्वयोः पूर्वाः पूर्वगाः। भवनेषु च। ५

६–नयोंका स्वरूप दिखलाते हुये इनकी उपयोगिता दृष्टान्तपूर्वक सिद्ध करो। १२

७–जैन धर्ममे ऐसी क्या विशेषताएं हैं जिससे वह विश्वधर्म बन सकता है? समझाकर लिखिये। १२

८–निम्नलिखित विषयोंमेंसे किसी एक पर सुन्दर लेख लिखो जो तीन पृष्ठोंसे अधिक न हो:—

| बालकोंके वास्ते— | बालिकाओंके वास्ते— | |
|---|---|---|
| १—अहिंसा। | १—पत्नी कर्तव्य। | |
| २—सृष्टि और ईश्वर। | २—मिथ्यात्वनिषेध। | १५ |

सुन्दर लेख ५



## भारतवर्षीय दिगम्बर जैन परिषद् परीक्षाबोर्ड

### जैनधर्म प्रवेशिका परीक्षा-चतुर्थ खंड

# मोक्षशास्त्र पूर्ण ।

समय ३ घण्टे ]  १९ जनवरी १९४२  [ पूर्णांक १००

परीक्षक-पं० महेंद्रकुमारजी न्यायाचार्य जैन प्राचीन न्यायतीर्थ ।

१—पाच ज्ञान, पाच शरीर, चार ध्यान, बारह अनुप्रेक्षा, चार निक्षेप, इनमेंसे किन्हीं १० की परिभाषा लिखो । १०

२—ज्ञानावरणी कर्मके आस्रवके कारण बताकर हिंसाका लक्षण लिखो । १५

३—आठों कर्मोंका साधारण स्वरूप समझाकर यह बताओ कि यदि कर्म न माने जाय तो अपना क्या बिगड जायगा । १५

४ व्यञ्जनावग्रह, गुण, परिणाम, वर्तना, भावना, मोक्ष, इनका स्वरूप लिखो । १५

५—एक जीवके एकसाथ कितने ज्ञान, कितने शरीर तथा कितनी परीषहें हो सकती हैं ? विस्तारसे समझाओ । १५

६—रत्नत्रयसे तुम क्या समझते हो ? व्यवहार रत्नत्रयका स्वरूप समझाकर लिखो । १०

७—निम्नलिखित विषयोंमेंसे किसी एक विषय पर निबन्ध लिखिये.—१०

| छात्रोंके लिये— | छात्राओंके लिये— |
|---|---|
| १—सम्यग्दर्शनकी उपयोगिता । | १—स्त्रियोंकी दिनचर्या । |
| २—कर्म सिद्धान्त । | २—सात तत्त्व । |
| ३—सात तत्त्व । | ३—माताके कर्तव्य । |

शुद्ध स्पष्ट लेखके लिये १०

श्री भा० दिगम्बर जैन महासभा परीक्षालयका

# मोक्षशास्त्रका प्रश्नपत्र ।

समय ३ घण्टा (वीर सं० २४६७) पूर्णांक १००

१. क—मुक्तके कौन कौन भाव होते हैं और कौन नहीं होते? तीर्थ और अवगाहनाकी अपेक्षा मुक्तोंमें भेद दृष्टान्त द्वारा स्पष्ट कीजिये। ९

ख—वाचना और आम्नायमें अन्तर बताकर केवलीके परीषह और त्याज्यरसोंके नाम बताओ। परिहारविशुद्धि, रौद्रध्यान और वीचारका लक्षण लीखिये। ११

२. घातियाकर्मोंकी जघन्यस्थिति लिखकर सर्व प्रथम नष्ट होनेवाले कर्मकी प्रकृतियां गिनाइये तथा वृक्ष मक्खी देव और नारकीके दर्शनोपयोग, संहनन और संस्थानके नाम बतलाइये। ११

३. क पापोंके सेवन और त्यागसे हानि-लाभ लिखकर कौत्कुच्य, विरुद्धराज्यातिक्रम और ऊर्ध्वातिक्रमका लक्षण प्रदर्शित कर प्रशंसा और संस्तवमें भेद बतलाइये। ९

ख—द्रव्यके लक्षण दो क्यों कहे? क्रिया सहित द्रव्य कौन कौन हैं? बन्ध किन किनका होता है, किनका नहीं? वर्तना किसे कहते हैं? ११

४. अनीक और आभियोग्यमें, वैमानिक और कल्पवासीमें, पंचमस्वर्गके देवों और लौकान्तिकोंमें अन्तर लिखकर राक्षस, प्राणतेन्द्र, लौकान्तिक, जयन्त विमानके देव और अग्निकुमारकी आयु लिखिये। ११

५. जघन्यभोगभूमि, तृतीय नरक, चतुर्थ—द्वीप-समुद्र-पर्वत क्षेत्र-तालाब-कमलका विस्तार लिखकर भरतके विस्तारार्थ दो सूत्र बनानेका कारण लिखिये। ११

६. अभ्यन्तर निर्वृत्ति और आहारकशरीरका लक्षण लिखकर अग्नि, देवी, गाय और मक्खीके ज्ञानोपयोग, जन्म और शरीरका नाम बताइये तथा चरमोत्तमपदकी दृष्टान्तोंसे सार्थकता दिखाकर शरीरोंका प्रदेशोंकी अपेक्षा वर्णन कीजिये? ११

७. निक्षेप, अक्षिप्र और व्यंजनावग्रहका लक्षण, अंगबाह्य, व्यञ्जनावग्रह और मतिज्ञानके विषयभूत पदार्थोंके भेद लिखकर बताइये कि मनःपर्ययज्ञान परभवमें साथ जाता है या नहीं? ११

